# हिन्दी के आदि मुद्रित ग्रन्थ

कृष्णाचार्य

*



भारतीय ज्ञानपीठ प्रकाशन

# FOREWORD

The world of scholarship owes a deep debt to Mr Krishnacharya who has made good a desideratum in the field of language bibliography His bibliography of early printing in Hindi with its very knowledgeable introduction is a major achievement He has divided the early period of Hindi Printing into three phases 1801–1822, which he characterises as the Lalluji period, 1822–1844, which he calls the Missionary period, and 1845–1870, which he calls the Shiva Prasad period

Krishnacharya would like to characterise Lalluji as the Caxton of India, though this pioneer did not start by establishing a printing press The fact that his *Prem Sagar* was printed in full, in an impressive format, round about 1803, which was about the same time as when the great classic of Tulsiji's Ramayana was printed, in much the same impressive format, and priced equally, (Rs 20/– a rupee went a long way in those days ! ) established a landmark for early Hindi printing Also the fact that many of Lalluji's works were printed piecemeal during that period, and that for the first time, printing of Hindi books related itself to public demand, Krishnacharya feel that, makes in spite of the fact that Srirampur was already there with its printing press and its turnover of Bibles and biblical literature, this period should be named after Lalluji The parallel between Caxton and Lalluji might not go home to all of us considering what that statement implies in the way of establishing the spoken tongue in print as a reaction against printing only in the 'classical languages', but one need not disagree with the naming of the period after Lalluji

because of the criteria enunciated by Shri Krishnacharya. The fact that is most telling in his favour is that the Srirampur Press before 1811 did not print any matter in Hindi.

The next period called the Missionary Period is so named with justice The fact was that after the establishment of the Baptist Mission Press in Calcutta, in 1818, all the Hindi books printed in the presses in Agra and Delhi were established by Missionary initiative. The work of the School Book Society which extended its activities up to Agra, Allahabad, Banaras, Bombay and Mirzapur is most notable Geography, History, Arithmetic, Astronomy were printed most probably from English originals and were available both in Hindi and Urdu Those books that were originally printed in Hindi and Urdu got themselves translated into other Indian languages because of the fact that those books were prescribed as texts in schools in the other areas Because of these reasons, the period can safely be entitled the Missionary period of Printing

A remarkable happening in 1844-45 from the point of view of Hindi printing was the publication of the *Banaras Akhbar* brought out by Shiv Prasad at Banaras The language of this newspaper was Urdu, though the script was in Devanagari In writing about Shiv Prasadji Krishnacharya says that Shiv Prasad realised the great vogue for the Nagari Lipi and established the "Nissarata" of the Pharsee script, whatever that world might mean He also feels that it woud be uncharitable to assume that Shiv Prasadji's attitude towards the Urdu Zaban was dictated by the prevailing mood of those in authority" 'यह कहना पूर्ण रूप से ठीक नहीं है कि शासकों का रुख देखकर ही शिवप्रसाद ने अपना झुकाव उर्दू की ओर दिखाया है।'

On page 36 of the Prastaviki is a telling footnote quoting Shiv Prasadji, a paragraph of which is eminently quotable in the present context .

" ' .... . I may be pardoned for saying a few words here to those who always urge the exclusion of Persion words, even those which have become our household words, quite out of place and fashion, or those coarse expression, which can be tolerated only among a rustic population Our Court language is Urdu, and Court language has always been regarded by all nations as the most fashionable language of the day. Urdu is now becoming our mother tongue and is spoken more or less, and well or badly, by all in North Western provinces" ( It is a pity the reference to this quotation is not properly given in true bibliographic style as behoves a Librarian )

The period beginning with the publication of "*Banaras Akhbar*"(1845) is remarkable for its output in the presses of Agra, Allahabad, Mirzapur and Banaras of Shiv Prasadji's textbooks Most significant of such publications was his "Hindi Selections" prescribed by Government fiat for study of Junior Civil Servants and Military Officers The version of this book pleasantly printed by the Medical Hall Press contains at the head of the prose and poetry selections, an introduction in English ( Here again, as a bibliographer, one protests against Mr Krishnacharya's description of the format as being only 27 cms long leaving us to guess the breadth of the page ! )

The fact that Hindi development has not followed along the lines suggested by Shiv Prasadji is a different matter This much is true that during his period of activity he stood head and shoulders above every one else in the field of Hindi printing and publishing

The introduction written by Mr Krishnacharya is a very compact piece of work giving a bird's eye view of the background of early printing in Europe and in India His paragraphs on Nagari types in Europe are very interestingly written The modern period of printing in Bengal, the work of the type-foundries in Bombay, a

general survey of the Hindi presses and their output with special emphasis on the Hindustani press and the Sanskrit press, the Srirampur period of printing and the work of Carey.. all these are dealt with competent brevity. The biographical parts about Lalluji and Shiv Prasad are indeed most valuable

A massive amount of detail has been brought very neatly under control The annotations to the entries are just adequate and do not ever deviate into prolix comment. With his full time responsibility at the National Library how Mr Krishnacharya found the time to delve so deeply and accurately into his material is a matter for some admiration As is always the case with pioneer efforts, there are bound to be a few lacunae, not due to any neglect on the part of Mr Krishnacharya, but because material is lying dormant which will come suddenly to light some day An accurate rendition of titles, adequate bibliographical annotation, shrewd comment when this is called for in an entry—these are some of the qualities of his work I would not hesitate to say that when this publication comes out, it is sure to be received with gratitude as something which the world of scholarship has been expecting for quite some time.

**B S. Kesavan**

Hony Library Adviser to the
Government of India

# पीठिका

राष्ट्रीय ग्रन्थालय, कलकत्ता, ब्रिटिश म्यूजियम और इण्डिया ऑफिस, लन्दनके हिन्दी संग्रहने इस कार्यकी मुख्य प्रेरणा दी है। इतनी सामग्री एक स्थानपर अन्यत्र प्राप्त नही है। १८०१ ई० से लेकर १८४४ ई० तक प्रकाशित हिन्दीकी पुस्तकें सम्भवत इन्ही तीन स्थानोमे अब प्राप्त है। राष्ट्रीय ग्रन्थालयमें, फोर्ट विलियम कॉलेजकी पुस्तके स्थानान्तरित होनेके कारण, आलोच्य-कालकी लगभग दो सौ पुस्तकें सुरक्षित रह पायी हैं। उपर्युक्त विदेशी पुस्तकालयोके हिन्दी-पुस्तक-संग्रह अँगरेज जातिकी संग्रह-वृत्तिके परिचायक हैं। ब्रिटिश म्यूजियमका हिन्दी कैटलॉग १८९३ ई० मे और इण्डिया ऑफिसका कैटलॉग १९०२ ई० मे प्रकाशित हुआ था। इन दोनोका सम्पादन ऑक्सफर्ड विश्वविद्यालयके प्रो० जे० एफ० ब्लूमहार्टने किया था। ये दोनो कैटलॉग आज बाज़ारमें या अपने मूल स्थानमे भी विक्रयार्थ सुलभ नही है। १८४५–१८७० ई० की कुछ सामग्री नागरी प्रचारिणी सभा और कारमाइकेल लाइब्रेरी, वाराणसीमे है। दो-चार पुस्तकें हिन्दी साहित्य सम्मेलन, प्रयागके हिन्दी संग्रहालयमें भी है। पाँच-सात पुस्तकें मुझे मथुरा संग्रहालयके पण्ड्या-संग्रह (मो० वि० पण्ड्या) में भी मिली। इनसे मथुराके उल उलूम प्रेस और अलीगढ ( वेमर्वा )के शिलायन्त्रका सुराग मिला। यह खेदका विषय है कि भारतमे हिन्दीके किसी भी श्रेष्ठ पुस्तकालयका वैज्ञानिक ढगसे सम्पादित और मुद्रित कैटलॉग उपलब्ध नही है। नागरी प्रचारिणी सभाने अपने दिवगत ग्रन्थाध्यक्ष श्री शम्भुनाथ चौबेकी प्रेरणासे यह कार्य आरम्भ कराया था, किन्तु डीवी प्रणालीके अनुसार ०००–७०० विषयोकी पुस्तकोका यह कैटलॉग एक जिल्दमे ही छपकर ( १९४४ ई०में ) मौन हो गया। इधर हिन्दी साहित्य सम्मेलन, प्रयागने भी अपना कैटलॉग मुद्रित रूपमें देखनेका बीडा उठाया था। यह हाथ भी आज उठा-का-उठा ही रह गया है।

वैयक्तिक पुस्तकालयोंमें तीन नाम विशेष रूपसे उल्लेखनीय हैं गायघाट, पटनाका श्री चैतन्य पुस्तकालय, श्री उदयशंकर शास्त्रीका अपना अध्ययन-कक्ष और वृन्दावनमें गो० राधाचरणजीका पुस्तकालय। इन तीनों स्थानोंसे मुझे जिस रूपमें सहयोग-सौहार्द मिला है, वह केवल धन्यवादकी औपचारिक कार्यवाहीसे सम्पन्न करनेकी बात नहीं।

इस कार्यमें १९५९ ई० के आरम्भमें हाथ लगाया था। नौकरी, गृहस्थी और समाजके दायोंसे जितना समय बचता था, उसे मैंने पूरे मनोयोगसे लगाया है। एक दिन भारतीय ज्ञानपीठके वरिष्ठ अधिकारी और साहित्य अग्रज श्री लक्ष्मीचन्द्र जैनने पाण्डुलिपि देखकर यह नहीं कहा कि 'छोड़ जाइए—विचार करूँगा,' वरन् यह कहा कि 'भारतीय ज्ञानपीठ इसे अवश्य छापेगा—आपने भी कैसी नीरस सूचीको कैसा सरस रूप दिया है।' पुस्तकका नामकरण भी श्री जैनकृत है।

इस कृतिसे मुझे सन्तोष नहीं है। इसके लिए लन्दनकी, और उससे भी पहले दक्षिण और पश्चिमी भारतकी यात्रा अपेक्षित थी। किन्तु भविष्य तो भविष्य! फिलहाल यही आशा है कि यह अपूर्ण रचना भी अनुसन्धान-सलग्न खोजियोंका साथ देगी और मेरी अपनी त्रुटियाँ प्रकाशमें आनेपर और अधिक स्पष्ट हो सकेंगी। सुधी विद्वानोंसे मुझे निदेशनकी आशा है।

आदरणीय श्री केशवन्जीने अत्यन्त व्यस्त रहते हुए भी यह पुस्तक आद्योपान्त पढ़ने और 'फोरवर्ड' लिखकर मुझे कृतज्ञताज्ञापनका अवसर ही नहीं दिया, यह रचना उन्हींसे प्राप्त प्रेरणा और ग्रन्थपुटीय प्रशिक्षा प्राप्त करनेका फल है।

— *कृष्णाचार्य*

कलकत्ता
११ जनवरी १९६५

# अनुक्रम

# प्रास्ताविकी

## योरॅपमे मुद्रण-कलाका जन्म

पन्द्रहवी शतीके मध्य आधुनिक अर्थमें मुद्रण-कलाका जन्म हुआ। अलग-अलग अक्षरोको ढालकर टाइपके रूपमें बनाने, उन्हें जोडकर (कम्पोज कर) मनचाहे आकारके पृष्ठमे व्यवस्थित कर चाहे जितनी प्रतियां छाप लेनेकी क्रियाको मुद्रण कला सज्ञा दी जाती है। इस कलाके विकासमें टाइप, कागज और स्याही बनानेसे लेकर छापनेकी मशीन बनानेकी विधियोका इतिहास भी सम्मिलित किया जाता है। इस दृष्टिसे मुद्रण-कलाके आविष्कारका श्रेय किसी एक व्यक्तिको नही मिल सकता। आजकी खोजो और वैज्ञानिक दृष्टि सम्पन्न युगमे भी यह बताना सहज नही है कि ससारमे पहली पुस्तक किसने छापी या पहली प्राप्त मुद्रित पुस्तक कौन-सी है? जर्मनीके गुटेन्बर्ग (१३९४-१४६८) का नाम मुद्रणकलाके आविष्कारकी दृष्टिसे सबसे अधिक लिया गया है। सिद्धान्तत इस कलाके आरम्भके सम्बन्धमें यह स्थापना बहुत-कुछ ठिकानेकी मानी जाती है —

> हॉलैण्डमें पुस्तकें हैं, प्रलेख (डॉक्युमेण्ट्स) नही, फ्रान्समें प्रलेख हैं, किन्तु पुस्तके नही, इटालीमें न पुस्तकें हैं न प्रलेख, जर्मनीमें पुस्तकें भी हैं प्रलेख भी।

इतना मान लेनेमें सम्भवत किसीको आपत्ति नही है कि मुद्रणकलाके आविष्कारका सम्बन्ध सबसे अधिक जर्मनीसे है। इस दृष्टिसे तथा अन्य कई कारणोसे भी जर्मनीके गुटेन्बर्ग[1] (जॉह्न गेन्सफ्लाइश्जूम गुटेन्बर्ग) का महत्त्व कई कारणोसे अन्य मुद्रकोसे श्रेष्ठ अवश्य है। मेंजके सुनार-कुलमे उत्पन्न और राज-नीतिक कारणोसे निर्वासित इस व्यक्तिने १४४०के आसपास अपने मुद्रण-सम्बन्धी प्रयोग स्ट्रासबुर्गमे किये। अपने परिश्रम और बैंकर जोहान फस्टके आर्थिक सहयोगसे उसने १४५०के आसपास प्राय सब मौलिक कठिनाइयो-पर विजय प्राप्त कर ली। १४५२में गुटेन्बर्ग-द्वारा प्रति पृष्ठ ४२ पक्तियोमें प्रकाशित बाइबिल मुद्रण-कलाके इतिहासमें चिर-स्मरणीय घटनाके रूपमें

1 Johann Gensfleischzum Gutenberg

प्रतिष्ठित है। जैसा कि बहुधा होता है, मुद्रण-कलाको महत्त्वपूर्ण गति देनेवाला गुटेन्बर्ग सदा आर्थिक कष्टमें रहा। व्यावसायिक दृष्टिसे बैंकर फस्टका एक कर्मचारी पीटर शोफर अधिक कुशल मुद्रक सिद्ध हुआ। इस व्यक्तिने टाइप, मशीन तथा अन्य आवश्यक सामग्रीका जुगाड कर कई पुस्तकें छापी और इस काममें सफलता प्राप्त की। इसी समयके छपे कुछ कैलेण्डर और लैटिनके व्याकरण मिले हैं। किन्तु इनके मुद्रक आदिका कुछ भी पता नही चलता। श्रेय देनेकी दृष्टिसे स्टीनवर्गका यह कथन विवाद-मुक्त माना जा सकता है कि कई अज्ञात और आरम्भिक प्रयोगोके अनन्तर गुटेन्बर्गने सबसे पहले वह तकनीकी उपलब्धि की जिसे केवल उन्नीसवी शतीमे ही विकसित किया जा सका।[1] सांचा काटना, टाइप ढालना, शब्दोको सिलसिलेसे बैठाना और बादमे एक निश्चित पद्धतिसे पुस्तक तैयार कर इस प्रकारकी मुद्रण-कलाको पूर्णता देना गुटेन्बर्गकी देनके रूपमें स्वीकार किया जा सकता है। विलियम ब्लेक आदि-द्वारा टाइपके अभावमे लकडीमें अक्षर खोद, धातु-पात्रोंमें अक्षर बना और फोटोग्राफी प्रणालीसे शिलापर अक्षर जमाकर पुस्तकें गुटेन्बर्गसे पहले छप चुकी थी। किन्तु गुटेन्बर्गकी पद्धतिसे सम्पादन, पुनर्सम्पादन, प्रूफ-शुद्धिकी आधुनिक पद्धति पकडमें आयी, छोटे-छोटे परिपत्र या पैम्फलेट, सामयिक महत्त्वकी सूचनाओकी विज्ञप्तियाँ, राजा या पोपकी आज्ञा आदिको एक-दो पृष्ठोमे छापकर फस्टकी सहायतासे गुटेन्बर्गने जॉब प्रिण्टिंगका युग भी शुरू किया। छपाईके लिए उपयुक्त स्याहीका आविष्कार भी इसी मुद्रकने किया।

इस प्रकार आधुनिक ढगकी छपाईका श्रीगणेश जर्मनीके मेंज नगरमें हुआ। गुटेन्बर्गकी मृत्यु (१४६८) के बाद १५ वर्षोंमें योरॅप-भरमे प्रेस खुल गये। स्वेडेनसे सिसलीतक और स्पेनसे पोलैण्ड-हगैरीतक प्रेस खडे हो गये। इन प्रेसोको बनानेमे प्राय जर्मन कारीगरोका हाथ रहता था। इटालीमें पहला प्रेस १४६८में बना और वेनिसमें १४६९ में। अ-जर्मन कारीगरोमें पहला उल्लेखनीय नाम निकोलस जेन्सनका है। कहा जाता है कि फ्रान्सके सम्राट्ने जेन्सनको चुपकेसे यह कला समझने मेंज भेजा था। बादमें जेन्सन वेनिसमें बस गया और यहाँ इसने पहली

---

1. फाइव हण्ड्रेड ईयर्स ऑव प्रिण्टिंग (१९५५), द्वारा एस० एच० स्टीनबर्ग, पृष्ठ २४।

बार 'लोअर केस' अक्षर बनाये। सन् १४७०मे इसी व्यक्तिने मुद्रण-कलाका प्रवेश फ्रान्समे कराया। फ्रान्समे विलियम कैक्स्टन नामके एक अच्छे पढे-लिखे व्यक्ति कौन्सल-जनरलके पदसे इग्लैण्डके व्यापारिक हितोकी रक्षा किया करते थे। कैक्स्टनने शौकिया तौरपर मुद्रण कला सीख ली। मुद्रण-कलामे दक्षता प्राप्त कर यह कौन्सल जनरल १४७६में इग्लैण्ड लौट आया और इसी वर्ष इसने वेस्ट मिनिस्टरमे प्रेस बना लिया। योरॅप-भरमे केवल इग्लैण्डमे एक अव्यावसायिक व्यक्तिने अपने देशमे मुद्रण-कलाका बीजारोपण किया।[1] कैक्स्टनने अपनी मृत्यु तक ( १४९१ ) लगभग ९० पुस्तकें छापी। इनमें ७४ पुस्तकें अंगरेजी भाषाकी थी।

योरॅपके अन्य अचलोमें प्रेस खुलनेका क्रम इस प्रकार था रोम १४६७, वेनिस १४६९, पैरिस-नूर्नबर्ग-यूट्रेक १४७०, मिलान-नेपल्स-फ्लोरेन्स १४७१, कोलोन १४७२, लायॅन्स-वैलेन्शिया-बुडापेस्ट १४७३, क्रैकौ-ब्रुगेस १४७४, लबेक-ब्रेस्लौ १४७५, वेस्ट मिनिस्टर- रोस्टॉक १४७६, जेनेवा-पालेर्मो-मेसिना १४७८, ऑक्सबुर्ग १४७९, लण्डन १४८०, ऐण्टवर्प-लाइपजिग १४८१, ओडेंस १४८२, और स्टॉकहोम १४८३।

योरॅपमें मुद्रण-कलाके आविष्कारका शिशु-युग ( इन्क्युनाब्युला ) १५०० ई० तक समाप्त हो गया था। मुद्रण-कलाके सर्जनात्मक युगका स्वामी मुद्रक था। मुद्रकको टाइप बनवानेके लिए कारीगर पकडने पडते थे और सांचे बनवाकर टाइप ढलवानेका काम भी इसे अपनी ही फाउण्ड्रीमे या किसी स्थानीय फाउण्ड्रीमें कराना पडता था। मुद्रणके लिए पुस्तकका चुनाव और उसके सम्पादनका भार मुद्रकपर ही रहता था। उसे ही यह तय करना पडता था कि कितनी प्रतियाँ छापी जायेंगी। ग्राहक तक पुस्तक पहुँचानेकी जिम्मेदारी भी उसीकी होती थी। आदिसे ( टाइप बनवानेसे ) अन्ततक ( ग्राहक तक पहुँचाने तक ) के सब हिसाब उसे ही रखने पडते थे। दूसरे शब्दोमे, मुद्रण-व्यवसायमे पूँजी लगानेसे लेकर बिक्रीके हानि-लाभ तकका भार मुद्रकपर ही रहता था।

केवल कागज बनाने और जिल्द बांधनेका काम आरम्भसे ही स्वतन्त्र रहा, और है। कागज और जिल्द-कला व्यवसाय हस्तलिखित

---

१. फाइव हण्ड्रेड ईयर्स ऑव प्रिण्टिग ( १९५५ ), द्वारा एस० एच० स्टीनबर्ग, पृष्ठ ७०

पुस्तकोके युगसे स्वतन्त्र रहे है। जिल्दसाज़ लोग पहले मुद्रककी सेवा करते थे, अब प्रकाशककी सेवा करते है।

मुद्रक, सम्पादक, प्रकाशक, पुस्तक-विक्रेता आदि-द्वारा पुस्तक-व्यवसायका कार्य-विभाजन समयकी गति और आवश्यकताके अनुसार क्रमश हुआ है। आगे चलकर तो मशीन-मैन, प्रूफरीडर, और मेकप-एक्सपर्ट भी होने लगे।

## गोआमे प्रारम्भिक प्रयोग

भारतमें मुद्रण कलाका प्रवेश योरॅपके ईसाई मिशनरियो-द्वारा हुआ। स्वभावत आरम्भ, समुद्रतटीय नगरोसे— गोआ, मद्रास, ट्राविवकार, कलकत्ता, और बम्बईसे— हुआ। मुद्रण-कलाके जन्मका इतिहास गोआसे आरम्भ होता है। श्री अनन्त काकबा प्रियोलकरने हिन्दुस्तानमें छापेखानेका आरम्भ शीर्षक लेखमे सम्भवत पहली बार विस्तृत फोटोसहित प्रामाणिक वृत्त दिये है।[1] इनके अनुसार गोआमे सेण्ट पॉल कॉलेज प्रेससे (जेसुइट मिशनरियो-द्वारा स्थापित) १५६० में कॉम्पेण्डियो स्पिरिचुएल डा विडा क्रिस्टा[2] पुस्तक छपी। इसकी एक प्रति न्यूयॉर्क पब्लिक लाइब्रेरीमें है। १५६३ में इसी प्रेससे छपी पुस्तक कॅलोक्विअॅज़ सिम्प्लेस एड्रोगाज[3] ब्रिटिश म्यूज़ियममें प्राप्त है। इस प्रेससे छपी पुस्तकोकी भाषा इतालवी या पुर्तगाली होती थी।[4]

सेण्ट इग्नेशस नामसे एक दूसरा कॉलेज रायतूरमे स्थापित था। टॉमस स्टिफन्स नामके लेखकने क्राइस्ट पुराण पुस्तक १६१६में इस कॉलेजके प्रेससे छपायी। इस पुस्तककी दूसरी और तीसरी आवृत्तियाँ १६४९ और १६५४मे छपी थी। आजकल इस पुस्तककी कोई प्रति उपलब्ध नही। इस कॉलेजके प्रेससे १६३४ मे सेण्ट पिटर पुराण, १६४० मे

१. 'प्रेमी अभिनन्दन ग्रन्थ' (१६४६), पृ० १७८।
२ Compendio spiritual da vida christa
३ Coloquios Simples Edrogas
४ विशेष विवरण – ५वीं लाइब्रेरी कॉन्फ्रेन्स (१९४२), बम्बई– पृष्ठ २२६।

आर्ते द लिंगुआ कनारिम[१], १६२२ मे डौट्रिना क्रिस्टा[२] मुद्रित हुई। अन्तिम दो पुस्तकोका लेखक भी फादर स्टिफेन्स था। सेण्ट पिटर पुराण गोआके बिब्लिओतेक नासियोनालमें है। गोआके सरकारी छापाखानेमें किसानका बाग[३] का पता लगा है। यह कोकणी मराठी भाषा और रोमन लिपिमें है। इस भाषा और लिपिमें एक और पुस्तक १६६० में दैविक आत्मगत भाषण[४] नामसे मुद्रित हुई। गोआके इन प्रेसोको कोई परम्परा न चली। इन प्रेसोसे प्राय पुर्तगाली या इतालवी भाषाकी पुस्तके छपती थी। भारतीय लिपियोसे पुस्तकें छपनेका समय अभी कुछ दूर था। अत गोआके प्रेसोको भारतीय मुद्रण-कलाका जनक नही माना जा सकता।[५]

सन् १५५७मे प्रकाशित सेण्ट जेवियर कृत 'डॉक्ट्रिना क्रिस्टाओ' (पुर्तगाली भाषानुवाद) भारतमे छपी सम्भवत पहली पुस्तक है। बिब्लियोतेक नासियोनाल, पेरिसमें इस पुस्तककी मलाबार-तमिप प्रति है। मेमॉएर्स ऑव द मद्रास लाइब्रेरी ऐसोसिएशन (१९४२) में इस पुस्तकके मुखपृष्ठकी फोटो प्रतिलिपि दी हुई है। इस अनुवादित पुस्तकका नाम क्रिस्ट्या वन्नकनम्[६] है।

त्रिचूरके समीप अम्बलक्कडुमे जोन्नेस गोनसाल्वेज़[७] नामके व्यक्तिने १५७७ मे मलाबारी टाइप बनाये। आरम्भमें ये मलाबारी टाइप तमिप पुस्तकोके काममे भी आते थे। फायर पौलीनस नामके किसी व्यक्तिने

---

१ Arte de Lingua Canarim.

२, Doutrina Christa

३ Jardin dos Pastoras

४ Soliloquios Divinos

५ 'Brother John of Bustamente, John Quinquencio, John of Emden, Joannes Gonsalves and the anonymous Indians who were trained in Portugal and assisted Brother John Bustamente, are the fathers of Indian printing' – The Carey Exhibition of early printing and fine printing (National Library, Calcutta – 1955), p 1.

६ Christya Vannakanam

७ Joannes Gonsalves

लिखा है कि तमिष्-पोर्चुगीज़ कोशके लिए इग्नेशस एकामॅनी[1] नामक व्यक्तिने तमिष टाइप बनाये थे। तमिष भाषाके टाइप बनानेका वास्तविक इतिहास बारथॅलॅम्यू जिगेनबल्ग के प्रयत्नोसे शुरू होता है। उसने १७०८ और १७११ के बीच बाइबिलका तमिष अनुवाद किया और हाले नामक नगरमे तमिष टाइप बनवाये। आकारमे बडे होनेके कारण ये टाइप काममें नही लाये जा सके। जिगेनबल्गने पुन निजी प्रयत्न किये। ट्राक्वेबारके समीप कागजका कारखाना भी बैठाया गया। १७१५ मे जिगेनबल्गका यह न्यू टेस्टामेण्टका तमिष अनुवाद बिब्लिया डच्युम्युलिया[2] नामसे छपा। इन सब प्रयत्नोके होते हुए भी मद्रासमे प्रेसोका विकास विशेष तेज़ीसे नही हुआ। १८६३ तक मद्रासमे केवल दस मुद्रणालय थे[3]। गोआके प्रेसोकी मुद्रित सामग्री आज बहुत सीमित मात्रामे उपलब्ध है। कहा जाता है कि टीपू सुल्तानके आक्रमणोंमे यह सामग्री नष्ट हो गयी।

गोआके प्रारम्भिक मुद्रणके सम्बन्धमे गार्नेट महोदयका यह विवरण द्रष्टव्य है

This was not, however, precisely the case with the first book printed in India, or printed by Europeans in any part of the Old World outside of Europe, although it was a religious book, The Spiritual Compendium of the Christian Life, by Gaspar de Leao, first Archbishop of Goa, Goa, 1561 The author had come out as Archbishop in 1560, and this book appears to be either the full or the abridged sermons preached by him in the visitation of his diocese in that year It is much to be hoped that a book so memorable for the circumstances of its publication may be still extant, but Silva, in his Portuguese Bibliographical Dictionary, does not, as he usually does when he can, intimate the exis-

---

१. Ignatius Aichamoni

२ Biblia Dumulia.

३. The Carey Exhibition, Calcutta, National Library, (1955), p 2

tence of a copy in the National Library of Lisbon or elsewhere, nor does Martin Antonio Fernandes allude to the existence of it, or any other of Archbishop Leao's writings at Goa, in the sermon which he preached on the occasion of the translation of his remains in 1864 Archbishop Leao printed two other books at Goa—a tract against the Jews and another against the Mahometans, but these were posterior to the second Goa book, a copy of which is in the British Museum—the Dialogues on Indian Simples and Drugs, by Garcia da Horta, printed at Goa in 1563 This is a work of great merit, said to contain the first account of Asiatic cholera It is also remarkable as the first book in which any production of Camoens was given to the world, for, although the Lusian bard had written much, he had published nothing previous to the appearance of complimentary copy of verses to da Horta, prefixed to this book The Museum is, no doubt, indebted for its copy of this very rare work to its founder, Sir Hans Sloane, for whom it would have much interest. A Latin translation went through many editions, and the original was reprinted in 1872

Thirteen books are enumerated by Ribeiro dos Sanctos as having been published at Goa up to 1655, and there were probably others of a merely ephemeral character The most interesting are a Life of St Peter in Marathi, by Estevao da cruz, 1634 – if not a translation, perhaps the first book, other than a Catechism, written by a European in an Indian vernacular, and the record of the proclamation of John IV, in 1641, when Portugal recovered her independence. This book,

which is in the British Museum, indicates the lowest stage of typographical debasement, but is interesting from its patriotic feeling

Two Tamil books are said to have been printed by the Jesuits in 1577 and 1598 respectively, at Ambalakata, a place on the Malabar coast, probably now ruined, or known by some other name[1]

## योरॅपमे नागरी टाइप—१६६७-१८०६

प्रयोगके रूपमें नागरी टाइप सर्वप्रथम योरॅपमें बने। अथानासी किर्चरी[2] कृत चाइना इलस्ट्रेटा १६६७ में प्रकाशित पहली पुस्तक है (पहली ज्ञात पुस्तक) जिसमें नागरी लिपि छपी। इस पुस्तकके सातवें अध्याय (पृष्ठ १६२-१६३) ड लिटेरिस ब्राकमानुस[3] में पांच प्लेट हैं। इन प्लेटोमें पाणिनिका प्रथम सूत्र (अ इ उ— ), बारहखडीके कुछ रूप और पांचवी प्लेटमें पीटर नॉस्टर[4] और आवे मारिया[5] नामसे प्रसिद्ध बाइबिलकी प्रार्थना है।

उदाहरण

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| *Ave* | *Maria* | *gratia* | *plena* | *Dominus* |
| आवे | मारीया | ग्रसीअ | प्लेना | दोमिनुस् |

पुस्तकके छठे अध्यायमें ब्राह्मण कथाओंकी चर्चा है (पृष्ठ १५६-१६२) और अवतारोंके सादे चित्र है। इन चित्रोपर नागरी और भ्रष्ट भाषामें लैटिनके साथ नाम अंकित है। चित्रोके साथ अवतारोके विवरण

---

१. Introduction of European Printing in East, by Richard Garnett, and published in Transactions and Proecedings of the 2nd International Library Conference, held in London, July 13-16, in 1897

२ Athanasii Kircheri

३. De Literis Brachmanus

४. Peter Noster.

५ Ave Maria.

भी लैटिनमें दिये गये है। यह पुस्तक राष्ट्रीय ग्रन्थालय, कलकत्तामें सुरक्षित है (फलक सख्या ३)।

आगरामे १६२० में एक जेसुइट कॉलेज स्थापित हुआ था। १६५३ में फादर हैनरिख रॉथ[1] इस सस्थासे सम्बद्ध हुए। रॉथने सस्कृतका अध्ययन किया और इस भाषाका व्याकरण लिखा। १६६४ में इन्हें रोम जाना पडा, जहाँ इनकी भेंट एक किर्चरी नामके व्यक्तिसे हुई। वह अपनी पुस्तक चाइना इलस्ट्रेटा छपा रहे थे। किर्चरीने रॉथके सहयोगसे अपनी पुस्तकमें अवतारोके नाम, व्याकरणके सूत्र और बारहखडी नागरीमें छपवायी। नागरी आदिके ये विवरण सक्षेपमे एलेमेण्टा लिङ्ग्वे हैन्स्क्रेट[3] शीर्षकमें छपे है। पुस्तक ऐम्स्टरडममे छपी। रॉथका उल्लेख इस पुस्तकमें भी है।

ऐम्स्टरडमसे ही १६७८मे होरटस इण्डिकम्स मलाबारी[4] पुस्तक छपी। इसकी भूमिकामे सस्कृतकी ग्यारह पक्तियाँ नागरीमें मुद्रित है। सम्भवत ये दोनो नमूने ब्लॉक मुद्रणके हैं।

लाइपजिग निवासी थियोफीलस सिगफ्रिड बेयर[5] ने १७३८ मे सेण्ट पीटर्सबर्गमे हिस्टोरिया रेग्नी ग्रेइकोरम बैक्ट्रियानी[6] पुस्तक प्रकाशित करायी। बेयर बॉप, मैक्समूलर, ग्रगर्मनसे भी पहले तुलनात्मक भाषा-विज्ञानके ज्ञाता और सेण्ट पीटर्स स्थित इम्पीरियल अकादमी ऑव साएन्सेज[7] के सम्मानित सदस्य थे। बैक्ट्रियानी में नागरीके नमूने यत्र-तत्र बिखरे हुए हैं और बहुत सीमित मात्रामे अरबी, तमिप, यूनानी आदि लिपियोके नमूने भी दिये गये है। पुस्तकमे महीनो, वार, गिनती आदिके

१ Father Heinrich Roth

२ A Bibliography of Western Hindi, including Hindustani, by G A Grierson ( see Introduction )

३ Elementa Lingue Hanscret

४. Hortus Indicus Malabari

५ Theophiles Sigefrido Bayero

६ Historia Regni Graecorum Bactriani ( printed at ) TYPOGR ACAD SCIENT

७ इस सस्थाकी कल्पना किसीके सुझावपर या स्वतन्त्र रूपसे पीटर द ग्रेटने की थी और सस्थाका औपचारिक उद्घाटन १७२५ में रानी कैथेराइनने किया था।

नाम नागरी लिपिमे हैं। भाषाका नाम ब्राह्मण दिया है। नागरी अक्षर टाइपसे मुद्रित है, ब्लॉकसे नही। रोमन लिपिमें लिखी इस पुस्तकके अवतरणोके बीच-बीचमे नागरीके पृथक्-पृथक् अक्षर मुद्रित है। किर्चरीकी पुस्तककी तरह यह मुद्रण प्लेटोपर कागज़के एक ओर नही है। नागरी अक्षर एक शिरोरेखासे बँधे हुए नही, वरन् टाइपकी तरह सटे हुए किन्तु पृथक् है। टाइपोका आकार पर्याप्त बडा और कलकत्तासे छपी गिलक्रिस्ट कृत 'हिन्दुस्तानी ग्रामर' में उपलब्ध टाइपसे भी भद्दा होनेके कारण नागरी मुद्रणके पूर्वतम रूपका द्योतक है। कुछ उदाहरण इस प्रकार हैं –

दक, दुउ, त्राइ, चारे, पाजे, छेइ, आते, श्रटे, नाउ, दाह

पुस्तककी भाषा जर्मन है, अत इस अवसरपर बेयरके ब्राह्मण भाषाका अर्थ या अन्य रहस्योका उद्घाटन नही किया जा सका है।

१७४५में शुल्ज़ो[१] कृत ग्रामेटिका हिन्दोस्तानिकाकी भूमिका, पृष्ठ ३पर देवनागरीकाए[२] शब्दका प्रयोग और उसीके नीचे, 'व्यजन' ( कॉन्सोनैण्ट ) शीर्षकसे 'क' से लेकर 'ह' तक अक्षर नागरीमें छपे है। सम्पूर्ण पुस्तकके ८३ पृष्ठ उर्दूकी तरह बायेंसे दायें छपे हैं। पुस्तकमें उर्दू लिपिका उपयोग प्रचुर मात्रामें हुआ है।[३]

सन् १७७१में गियोवानी क्रिस्टोफोरो अमादुज़ो[४] और कैसियानस बेलिगत्तो[५] ने रोमसे 'ऐल्फाबेटम ब्राह्मणीकम सिउ इन्दोस्तानम उनर्वासिटाटिस काशी'[६] पुस्तक प्रकाशित की। यह पुस्तक कई कारणोसे बहुत महत्त्वकी है। प्रथम तो यह कि यह बखा बोली ( भाषा = हिन्दी ), बनारस और उसके चतुर्दिक बोली जानेवाली भाषापर लिखी और मुद्रित पहली पुस्तक है। द्वितीय महत्त्व टाइपकी दृष्टिसे है। इसमें प्रथम बार नागरीके चल-टाइप

१. Benjamini Schulzii
२ Devanagaricae.
३. १७२८ और १७२९ में प्रकाशित ये पुस्तकें राष्ट्रीय ग्रन्थालय कलकत्तामें है।
४. Giovanni Cristoforo Amaduzzi
५ Cassianus Beligatti.
६ Alphabetum Brahmanicum seu Indostanum Universitatis Kasi.

(मूवेबिल टाइप)का प्रयोग प्रचुर परिमाणमे हुआ है। पुस्तकके अन्तमे व्याकरण, वर्णमाला, वारहखडी समझानेके अनन्तर सात-आठ पृष्ठोमे हिन्दी गद्य भी दिया गया है। अभीतक हिन्दी या हिन्दुस्तानीके नामसे कैटेलअर[1] कृत हिन्दुस्तानी ग्रामर ( १७४३ ई०मे प्रकाशित मूल डचका लैटिन अनुवाद ) को ही प्रथम ज्ञात पुस्तक कहा गया है। किन्तु इस पुस्तकमे वर्णित भाषाके स्वरूप और लिपि आदिके सम्बन्धमे ( कि इसमे उर्दूमे व्यवहृत लिपि या नागरीका उपयोग हुआ है या नही ) किसीने नही लिखा है, ध्यान नही दिया है। इस पुस्तकपर द्विवेदी अभिनन्दन ग्रन्थमे श्री सुनीतिकुमार चट्टोपाध्यायने और श्री फोगलने हिन्दी साहित्य सम्मेलन-द्वारा प्रकाशित 'अनुशीलन'मे लेखक और पुस्तककी चर्चा की है, लिपि और भाषाके स्वरूपपर प्रकाश नही डाला है।

अमादुजो कृत और बेलीगत्ती-द्वारा सम्पादित ऐल्फ़ाबेटम ब्राह्मणीक्रमके सम्बन्धमें निश्चित रूपसे कहा जा सकता है कि रोममे १७७१मे प्रकाशित यह पुस्तक हिन्दीकी – खडी बोलीकी – प्रथम व्याकरण या वर्णमाला पुस्तक है। नागरी लिपिमे और सस्कृत प्रधान शब्दावलीसे युक्त ( जिसमे कही-कही अरबी-फारसीके शब्द भी आ गये है, जिनका बहिष्कार नही किया गया है) बखा बोली[2] (भाषा—जिसे बनारसके पण्डित भाखा कहते थे ) लेखकके मतसे मध्यभारतकी सर्वसामान्य भाषा थी। इस पुस्तकमे छपे नागरीके टाइप आकारमे कुछ बडे अवश्य हैं, किन्तु भारतमे बने १८०२-१८०३ ई०के नागरी टाइपोकी तुलनामे आते है। हिन्दीमे इस पुस्तकका अनुवाद होना आवश्यक है। यह एशियाटिक सोसाइटी बम्बई और राष्ट्रीय ग्रन्थालय कलकत्तामे है।

## बंगालमे आधुनिक मुद्रण

भारतीय मुद्रण-कलाका स्थायी आरम्भ कलकत्तासे हुआ। ईस्ट इण्डिया कम्पनीके उच्च कर्मचारी और भारतीय विद्याओके जानकार चार्ल्स विल्किन्स ( १७५०-१८३६ ) ने मि० ऐण्ड्रयूज़के हुगली प्रेसमें लगी

---

१ Ketelaer

२ पृष्ठ vii पर 'बग्गा बोली' और पृष्ठ १११ पर 'भाग्गा बोली' शब्दका प्रयोग है।

नैथेनियल ब्रेसो हॉलहेड[1] कृत अ ग्रामर ऑव बंगाली लैंग्वेज पुस्तकके लिए पहली बार बँगला टाइप बनाये। हॉलहेड (१७५१-१८३०) कम्पनीके कर्मचारी थे। कम्पनीके कर्मचारियोंको बंगला ज्ञान करानेके लिए उसने यह बँगला व्याकरण १७७८मे छपाया। इस पुस्तकसे भी पहले १७४३मे पुर्तगालमे बँगला व्याकरण और १७७२में लण्डनसे जॉर्ज हैडले कृत मूर भाषाका व्याकरण छप चुका था। किन्तु ये दोनो पुस्तकें भारतमें नही छपी और इनमे भारतीय लिपियोका प्रयोग भी नही हुआ।

भारतमे बँगला और नागरी टाइपके जनक दो व्यक्ति थे चार्ल्स विल्किन्स और पचानन कर्मकार। विल्किन्स १७७० ई०में कम्पनीकी नौकरीमे भारत आये। नौकरीके साथ-साथ इस विद्यानुरागी अँगरेजने सस्कृत भाषा और साहित्यका अभ्यास कर भगवद्गीता, हितोपदेश और शकुन्तला नाटकका अँगरेज़ी अनुवाद किया। विल्किन्सने हुगली प्रेसके लिए बँगला टाइपके निर्माण कार्यके साथ-साथ सस्कृत-प्रेमके कारण नागरी टाइप बनानेका उद्योग किया। विल्किन्सके टाइप सम्बन्धी विचारो और प्रारम्भिक कार्यको पूर्णता देनेका कार्य पचानन कर्मकारने किया। इतना ही नही, पचाननने अन्य भारतीय लिपियोके टाइप बनाये और उनमे सुधार किये। १७८६में विल्किन्स भारतसे चले गये। १८००मे वह इण्डिया ऑफिसके प्रथम पुस्तकाध्यक्ष और १८०६में वह हेलेबरी कॉलेजमें प्राच्य विद्याओके अध्यापक नियुक्त हुए। १८०८में उनकी सस्कृत व्याकरण पुस्तक छपी। १८३३में विल्किन्स नाइट पदवीसे विभूषित हो १८३६में परलोक-वासी हुए। १८०८के व्याकरणमें प्रयुक्त नागरी टाइपके समान सुन्दर टाइप भारतमें उस समय तक नही बन पाया था।

१७९८मे बैप्टिस्ट मिशनरी विलियम केरीने कलकत्ताकी किसी टाइप फाउण्ड्रीका विज्ञापन पढा। उसे बताया गया कि पचानन नामके एक लुहारने टाइप बनाये है। पचानन उस समय प्रसिद्ध सस्कृतज्ञ कोलब्रुकके बँगलेके पास रहते थे। पचानन कोलब्रुकके कर्मचारी थे। केरीने अपने श्रीरामपुर प्रेसमें टाइप बनवानेके लिए पचाननको कोलब्रुकसे माँगा। कोलब्रुक राज़ी न हुए। केरीने अधिक वेतनका प्रलोभन भी दिया। अन्तमे एक चाल सफल हुई। उसने पचाननको कुछ दिनोके लिए ही माँगा। बादमे श्रीरामपुर आये पचाननको केरीने कुछ तो डेनमार्कके

१ Nathaneil Brassey Halhed

प्रशासनके सहयोगसे और कुछ अपने अनुनयपूर्ण व्यवहारसे सदैवके लिए रोक लिया। कोल्ब्रुकके क्रोध और प्रयत्नोंका कोई फल न निकला। १८०७ मे प्रकाशित मैमोएर ( श्रीरामपुरसे ) मे लिखा गया कि—

"परम पिता परमेश्वरकी कृपासे हमें ऐसा कलाकार प्रेम स्थापित करते ही मिला जिसने चार्ल्स विल्किन्सके विचारोंको अच्छी तरह हृदयगम कर लिया था। इसकी सहायतासे हमने टाइप फाउण्ड्री बनायी। यद्यपि वह अब दिवगत है, किन्तु अपनी कला कई साथियोंको इतने अच्छे रूपमे दे गया है कि वे लोग अब सुन्दर टाइप बना और ढाल रहे हैं। ये इतने शुद्ध हैं कि इनकी तुलना किसी भी योरॅपीय कलाकारसे की जा सकती है।[1] केरेकी जीवनी लिखनेवाले जॉर्ज स्मिथने लिखा कि देवनागरीका एकदम नया फाउण्ट तैयार है, इसे भारतमे निर्मित सबसे सुन्दर टाइप माना जाता है। इसमें लगभग १,००० टाइप समूहोंका उपयोग होता है"।[2]

आगे चलकर पचाननके भतीजे मनोहरने इस कलामे इतनी दक्षता प्राप्त कर ली थी कि "वह प्राय सब भारतीय भाषाओंमें प्रयुक्त लिपियोंके टाइप बनाने लगा। उसके द्वारा बनाये टाइप मिशन प्रेसमें और बिक्रीके रूपमें ४० वर्षोंतक वितरणके प्रधान आधार थे। वह अन्त तक लुहार जातिका हिन्दू बना रहा और श्रीरामपुर १८६० तक पूर्वीय देशोंका टाइप-निर्माण केन्द्र।"[3]

बहुत सही-सही कहना हो तो कहा जा सकता है कि नागरी टाइपोंका जन्म-स्थान कलकत्ता नगर नहीं, हुगली और श्रीरामपुर है। श्रीरामपुर-में ही प्रथम बड़ी टाइप फाउण्ड्री बनी जिसने बम्बई तक टाइपकी माँग पूरी की। श्रीरामपुरमें सर्वप्रथम इग्लैण्डसे ही टाइप ढलवाकर मँगानेके प्रयत्न हुए थे और ये सब प्रयत्न असफल रहे।[4]

---

१ The Memoirs Relative to Translations, quoted from Carey's life, by George Smith, p 181

२ वही, पृष्ठ १८२।

३ वही पृष्ठ ६४।

४ "The Persian fount, which Mr Fuller had sent out cost £ 500 The missionaries had also desired

## बम्बईमे टाइप-निर्माणके प्रयत्न

सन् १६७४-७५मे बम्बईमे एक प्रेस भीमजी परेख नामके उत्साही व्यक्तिने चालू करना चाहा, किन्तु टाइप, कागज आदिके लिए वह अँगरेज व्यापारियोका मुँह जोहनेको लाचार था। व्यापारी कम्पनी भीमजीकी इच्छित सामग्री न जुटा सकी, परिणामस्वरूप मुद्रण-कलाका काम आगे

---

him to ascertain whether Telinga and Nagree founts might not be obtained more cheaply and expeditiously in London, where Fry and Figgins, the eminent founders, had been employed in preparing Oriental punches for the East India Company, Their reply satisfied the missionaries of the wisdom of having made the establishment of a foundry, and the training of native artists, one of the first objects of their attention at Serampore _ Mr Figgins offered to supply them with 407 matrices for the Telinga, he retaining the punches, for £ 641 Regarding the Nagree, a consultation was held with Dr Charles Wilkins, the great Orientalist, who had cut the first Indian types with his own hands thirty years before, and it was found that the punches required for printing in that character might by various contrivances, be reduced to 300, but the expense of preparing even this contracted fount was estimated at £ 700 At Serampore the missionaries had been able to obtain from their native workman a complete fount of Nagree, consisting of 700 characters, for about £ 100. In the course of the first ten years of their labours the difference between the expense of their own foundry, and the sum which would have been required for the preparation of the founts in London, fell little short of £ 2,000"[1].

---

१. William Carey and the Serampore Books ( 1800-1834 ) by M Siddiq Khan as appeared in LIBRI, VOL. 11 No 3, 1961 ), pp 247-48

न बढ सका।[1] १६७८मे छपी होर्टस इण्डिकस मलाबारीकस पुस्तकके विवरण मिलते हैं। यह पुस्तक ब्लॉक-प्रणालीसे छपी थी। लैटिनमे छपी इस पुस्तक या इसके प्रेसका कोई विवरण आज प्राप्त नही है। १८०५मे ब्लॉक-मुद्रित पुस्तक गीताका विशेष महत्त्व है। प्रसिद्ध मराठा राजनीतिज्ञ नाना फडनवीसने जयपुर, बनारस, मथुरा आदिमे सुन्दर हस्तलिखित पुस्तकें इकट्ठी की थी। नाना-जैसे दूरदर्शी व्यक्तिके लिए अपने देशकी महत्त्वपूर्ण ज्ञान-राशिको मुद्रित रूप देनेकी इच्छा स्वाभाविक ही थी। नानाने मीरजके शासक गगाधर राव गोवर्धन पटवर्धनकी सहायतासे यह गीता छपायी। इस पुस्तकको छापनेके लिए ताँबेके ब्लॉक बने थे। यह पुस्तक सम्भवत ब्लॉक-मुद्रणका पहला भारतीय नमूना है। १८०५में छपी यह गीता मीरजके सग्रहालयमें आज भी उपलब्ध है।[2]

१८१२ ई०मे बम्बईमें पहला भारतीय भाषाका प्रेस स्थापित करनेका श्रेय फरदुनजी मर्जबान ( ज० १८८७ ) को है। सन् १८१४मे इस प्रेससे मराठी पचाग ( सवत् १८७१ वि० ) छपा था। इसे बम्बईमे मराठीमें छपी पहली पुस्तक मान सकते हैं।[3] बम्बईमे टाइप-द्वारा मुद्रणका इतिहास अमेरिकन मिशन प्रेससे आरम्भ होता है। १८१६मे स्थापित इस प्रेससे पूर्व टॉमस ग्रैहम ( १८०५-१८८३ ) नामका लडका ईस्ट इण्डिया कम्पनी-का नौकर था। वह जीवनवल्लभ लुहारके यहाँ धोंकनी चलानेका काम आरम्भ कर लोहा गलाने आदिका काम सीख गया। उपर्युक्त मिशन प्रेसमे एक लकडीका प्रेस और एक फाउण्ट मराठी टाइप था। प्रेसके व्यवस्थापक मि० ग्रेव्जने ग्रैहमको टाइप बनानेकी कला विकसित करनेको प्रोत्साहित किया। कालान्तरमें ग्रैहमको इस काममे दिलचस्पी पैदा हुई। एक फाउण्ट टाइपके सहारे ( जो सम्भवत श्रीरामपुरकी फाउण्ड्रीसे मँगाया गया था ) प्रेस क्या करता? सन् १८३२तक कोई प्रगति नही हुई। इस समय प्रेसके व्यवस्थापक विलियम सी० सैम्सन थे। ग्रैहमके आग्रहपर सैम्सन १८३५मे कुछ टाइप अमेरिकासे मँगवा सके। १२ अक्तूबर १८३५-के दिन एलिजा ए० वेब्सटर फाउण्ड्री खडी करनेकी सामग्रीके साथ बम्बई

---

१ प्रियोलकर प्रिण्टिंग प्रेस इन इण्डिया ( १९५८ )—पृष्ठ ३१।

२ वही : पृष्ठ ३५।

३. वही।

उतरे। मूल पच[1] ग्रैहमने और ढलाईके कामके लिए साँचा वेल्स्टरने बनाना शुरू किया। १८३८में टाइपका पहला फाउण्ट — कलकत्तासे अच्छा — तैयार हो पाया। इस मुद्रणालयसे नागरी और गुजराती टाइप बनानेकी स्वतन्त्र परम्पराका विकास हुआ। रामजी और जीवनवल्लभने टाइप-निर्माण कला ग्रैहमसे सीखी। गुजराती टाइप पहली बार जीवनजीने बनाये।

निर्णयसागर प्रेसके स्वामी जावजी दादाजीने मुद्रण कलाकी दीक्षा ग्रैहमसे लेकर भारत-प्रसिद्ध टाइप फाउण्ड्री १८६४में खडी की। इसी मुद्रणालयकी फाउण्ड्रीमें रानूजी रावजीने मराठी (देवनागरी) और गुजराती भाषाओंके सुन्दर टाइप बनाये।[2] स्वभावत नागरीके नयनाभिराम टाइप बादमे बम्बईमें ही बने, कलकत्तामें नही। जॉन शेक्सपियर कृत १८१३में प्रकाशित 'हिन्दुस्तानी ग्रामर'मे दो पृष्ठ नागरी लिपि और हिन्दी भाषा (पचतन्त्रकी कहानी) में छपे हैं। लण्डनमे प्रकाशित हिन्दी भाषा (नागरी लिपिमे) का यह सम्भवत पहला नमूना है। इसका टाइप उत्कृष्ट है। १८१३के आसपास छपा इतना सुन्दर टाइप देखनेमें नही आया। यो लण्डनमें चार्ल्स विल्किन्स कृत सस्कृत व्याकरण १८०८में छप चुका था, किन्तु इस पुस्तकका टाइप हिन्दुस्तानी ग्रामरमें प्रयुक्त टाइप-से तुलनामें पर्याप्त साधारण है। भारतमें नागरी लिपिके निजी सुडौल-सुस्पष्ट रूपका विकास निर्णयसागर प्रेसमें हुआ। टाइपमे प्रयुक्त धातु भी अधिक अच्छी होनेसे टाइप टिकाऊ होता था। दाम कुछ अधिक होनेपर भी हिन्दी क्षेत्रमें 'बम्बइया' टाइपकी माँग अधिक होती थी, विशेषकर अच्छा काम करनेवाले प्रेसोमें।

रामजीने १८३७मे स्थापित गणपत कृष्णाजीके लीथो प्रेमको टाइप-प्रेमका रूप दिया।

मिशन प्रेस और निर्णयसागर मुद्रणालयमें नागरी टाइपका विकास स्वतन्त्र रूपसे हुआ था, किन्तु मराठीकी पहली पुस्तकें श्रीरामपुर प्रेसमें ही छपी थी। पहली बार इस प्रेसमें केरी-द्वारा लिखित या सम्पादित ग्रन्थ — मराठी भाषाका व्याकरण (१८०५), मराठी-अँगरेजी कोश (१८१०), सिंहासन बत्तीसी (१८१४) — नागरी या मोडी लिपियोसे

---

१ -Punch

२. पचम लाइब्रेरी कॉन्फ्रेन्स, बम्बई (१९४२), रिपोर्ट, पृष्ठ-२२९-२३०।

छपे। १७९२ में स्थापित वम्बईके कूरियर प्रेसने १८२३ में 'विदुर नीति' और १८२४ मे 'सिहासन वत्तीसी' का प्रकाशन किया। जहाँतक पता लगा है, कूरियर प्रेसमे ये नागरी टाइप विलिकन्सकी फाउण्ड्री (इग्लैण्ड) से मँगाये गये थे। श्री प्रियोलकरका भी यही मत है।[1] इस विवरणमे स्पष्ट है कि वगालके समान टाइप वनानेकी सुविधा वम्बईमे १८३०-३५ तक न हो सकी। नागरी टाइप श्रीरामपुरसे या इग्लैण्डमे मँगाये जाते थे। फाउण्ड्री स्थापित करनेके लिए सहायक सामग्री बम्वईमे अमेरिकासे प्राप्त हुई। अठारहवी शतीके अन्तमे वगालकी तरह बम्बई, और मद्रासमे भी, पचाननके जैसा टाइप निर्माता और श्रीरामपुर-जैसा मुद्रण केन्द्र वनने-का सुयोग न वना। फल यह हुआ कि यद्यपि ऐतिहासिक दृष्टिमे मुद्रण कार्यका श्रीगणेश गोवा, मद्रास और वम्बईमे हुआ, किन्तु अच्छी टाइप फाउण्ड्रीके अभावमे मुद्रणालयोकी स्थायी परम्परा न चली। यह काम भण्डारी जातिके गणपत कृष्णाजीने १८४० के आसपास अमेरिकन मिशन प्रेससे प्रेरणा लेकर आरम्भ किया। यह वतलाया जा चुका है कि देवनागरी टाइपको वैज्ञानिक रूप निर्णयसागरकी फाउण्ड्रीने ही दिया। वगालमे मिशनरी जोशके साथ नागरी टाइपके उचित विकासकी परम्परा भी एक तरहसे समाप्त हो गयी। आगे चलकर बगालमें वगला लिपि और वम्बई क्षेत्रमें मराठी भाषाके कारण नागरी लिपिके टाइपोका विकास होना स्वाभाविक भी था। दक्षिण भारतमें मुद्रण-कलाका आरम्भ तो वगालके पूर्व ही हो गया था, किन्तु टाइपका कला-पक्ष कुछ देरसे विकसित हुआ।[2]

---

१ प्रेमी अभिनन्दन ग्रन्थ पृष्ठ १७८।

२ 'A printing press was captured by the English in Pondicherry which was entrusted to the great Tamil scholar Fabricius, who was resident at Vepery—later on to gain fame as the Diocesan Press It was in this press that Fabricius printed his hymn books and his epoch-making 'Tamil-English Dictionary' somewhere about the begining of the 19th century and it was not long before the fine printer Hunt refined on Tamil type to such an extent as to transform it into a thing of beauty and Tamil-English lexicon completed in 1862 will

# हिन्दी मुद्रणका संपालन युग

भारतमे नागरी टाइप हिन्दी भाषाके उल्लेखके साथ सम्भवत पहली बार गिलक्रिस्टकृत 'हिन्दुस्तानी ग्रामर' ( भूमिकाके ४९वें पृष्ठपर कलकत्ता क्रॉनिकल प्रेस-द्वारा १७९६ ई० मे मुद्रित ) में देखनेको मिलता है। ऊपर फारसी लिपिमें, पुन. नागरीमें अमीर खुसरोकी यह मुकरी मुद्रित है :–

सारी रइनि छतिअन पर राखा।
रस कश वाका सब ही चाखा॥
मोर भवो तव दीनो डार।
क्या सखी साजन नहिं सखी हार॥

खडी बोली हिन्दीकी इस प्रसिद्ध मुकरीको गिलक्रिस्टने आगराकी ब्रजभाषा कहा है। १७८५ में ईस्ट इण्डिया कम्पनीमें सेना विभागके कैप्टेन और कमाण्डर-इन-चीफ ऑव इण्डियाके फारसी भाषा सचिव विलियम कर्कपैट्रिक कृत अ वॅकैब्युलरी, पर्सियन, अरेबिक, ऐण्ड इगलिश—ऐज हैव बीन ऐडॉप्टेड—ऐण्ड इन्कॉरपोरेटेड इण्टू द हिन्दवी लन्दनमें छपी। भूमिका भागके प्रथम अवतरणमें लेखकने लिखा कि––

"निम्नलिखित शब्दावली भारतकी उस भाषा या बोलीका कोश है जिसे योरॅपके लोग ग़लतीसे 'मूर' कहते हैं, किन्तु जो यथार्थमें स्थानीय हिन्दवी, हिन्दी या हिन्दुई प्रधान भाषा है"।[१] इस पुस्तकका पूरक भाग ( ऐपेण्डिक्स नामसे ३२ पृष्ठोमें ) कलकत्ता, जॉजेफ कूपर-द्वारा १७९९ में प्रकाशित हुआ। इसमें नागरीको विस्तारसे समझाया गया है और अन्तिम पृष्ठपर नागरी टाइपमें बारहखडी मुद्रित है। लेखकने दावा किया है कि हिन्दवी या हिन्दी नागरी-द्वारा ही ठिकानेसे लिखी जा सकती है। उसका मत था कि––

---

"Even to-day, stand comparison with any press in the world"—

the Carey Exhibition, National Library, Calcutta ( 1955 ), p 2

१. "The following vocabulary, when joined to the fifth and sixth parts of the work described at the end of this volume, ( and which parts, though ready

"नागरीका विवरण देनेमें मेरा मुख्य उद्देश्य विद्यार्थियोका उस माध्यमसे परिचय कराना है जिसके द्वारा वह वास्तविक हिन्दवीका अधिक ठीक रूपमे उच्चारण कर सकें। यह फारसी या अँगरेजी लिपिके द्वारा अपेक्षाकृत सम्भव नही है। दिये हुए नियमोके सहारे पाठक हिन्दुस्तानी बोली और नागरीमें लिखी किसी भी पुस्तकको ठिकानेसे और आरामसे पढ सकता है।"[१]

गिलक्रिस्टसे पूर्वके अँगरेज़ोमे कर्कपैट्रिक पहला लेखक है जिसने हिन्दुई, हिन्दी और मूरको एक ही भाषा माना, सात जिल्दोमे हिन्दी सम्बन्धी पुस्तक लिखनेका सकल्प किया और हिन्दीपर अरबी-फारसी-अँगरेजीका प्रभाव जाँचना चाहा था। कर्कपैट्रिक कृत कोशके पूरक भाग ( नागरी टाइप ) में केवल इतना अवतरण छपा है –

"जो कोई सुबेदार ओ जमादार ओ हवलदार ओ नाऐक ओ जो कोई सीपाही जो कदही कोई बात वेअदवी की के जिसमें कुछ हलकइ और बुराई सरदार फौज ओ जनरैल और गैर हकी होएगी अपने मुँहसे नीकालेगा सो माफीक अपने कीए ओ कहेके कोरट मारसलके तजवीज़से सजाए पावेगा।" ( पृष्ठ ९ )

हिन्दी भाषा और नागरी लिपिमे कोई पुस्तक सम्भवत १८०२से पहले नही छपी। आधुनिक मुद्रण-कलाकी जन्मभूमि योरॅपमे छपाईका

---

for the press, depend necessarily for publication on the preparation of the Nagri type ) will, I trust, be found to form a very copious, if not a complete, dictionary of that idiom or dialect of Hindostan generally, though erroneously, called the Moors by Europeans, but properly dominated by the natives, the Hindvi, Hindi or Hindovi "

१ "My principal view in employing the Nagari character in the present work being to help the student to a medium by means of which he may be enabled to pronounce the proper Hindvi more correctly than be taught either by the Persian or the English character The rules delivered shall enable the learner to read any of the books written in Nagari character, and in the Hindostani dialect, with accuracy and ease "

काम १४५० ई०के लगभग आरम्भ होकर १५०० ई०के आसपास अपना बाल्यकाल पूरा कर चुका था। मुद्रण कलाके क्षेत्रमे इस आरम्भिक अवस्थाको सपालन युग (इन्क्युनाब्युला पीरियड) नाम दिया गया है। इस समय टाइप, कागज, स्याही और छापनेवाली मशीन भी प्रायः एक ही व्यक्ति या एक ही निर्माण-केन्द्रसे बनी। दूसरे शब्दोमे, हम मुद्रणके इस युगको सृजनात्मक युग भी कह सकते है। मुद्रण-कला अपनी आरम्भिक अवस्थामे एक ही व्यक्तिकी लगन, कल्पनाशीलता और प्रयोग-क्षमतापर निर्भर थी। इस दृष्टिसे मुद्रण-कलाके सपालन युगका विशेष महत्त्व है। हिन्दी मुद्रणका सपालन युग क्या था? यह किस स्थितिसे पनपा? किन व्यक्तियोकी प्रेरणाएँ इसके साथ थी? हिन्दी मुद्रणका आरम्भिक इतिहास जाननेके लिए इन तथ्योकी जानकारी आवश्यक है।[1]

मुद्रणकी आरम्भिक अवस्था योरॅपमें हस्तलिखित पुस्तकोकी नकलसे शुरू हुई। दूसरे शब्दोमे, टाइपको हस्तलिपिकी तरह बनाना, पुस्तकका नाम, लेखकका नाम (तथा उसके अन्य विवरण), मुद्रण तिथि, मुद्रक, और मशीनमैन आदिके नाम पुस्तकके अन्तमे छापे जाते थे। न्यूनाधिक भेदसे हस्तलिखित ग्रन्थोकी यह शैली योरॅप और एशियामे एक-सी ही थी। अपने देशमे पोथीके अन्तके ये विवरण 'पुष्पिका' (योरॅपमें 'कॉलॅफॉन'[2]) नामसे प्रसिद्ध है। भारतमे मुद्रणके प्रथम युगमे भी पुष्पिकाके ढगके प्रकाशन नही हुए। लीथो प्रणालीसे छपी पुस्तकोमे ही प्राय लेखक

---

१. आज योरॅपमें सपालन युगका अध्ययन पूर्ण विकसित शास्त्रके रूपमें प्रतिष्ठित हो चुका है। कोनराड हेब्लर नामके जर्मन विद्वान्‌की पुस्तक इस विषयका प्रामाणिक ग्रन्थ है। १९२५में लिखी इस जर्मन पुस्तकका अँगरेजी अनुवाद ग्रोलियर क्लब न्यूयॉर्क-द्वारा १९३३मे 'द स्टडी ऑव इन्क्युनाब्युला' नामसे प्रकाशित हुआ। हेब्लरने सपालनयुगीन पुस्तककी व्याख्या इस प्रकार की है
Incunabula are productions in which we can follow the development of the book and in which the printer expressed himself in his work as an independent, creative master

२ Colophon

और लिपिकारका नाम और संवत् पाया जाता है।[1] किन्तु ऐसी पुस्तकोंमें भी प्राय आधुनिक ढंगका शीर्षक पृष्ठ होता था। कारण स्पष्ट है। हमारे देशमें मुद्रण-कला योरॅपकी विकसित मुद्रण-पद्धति लेकर आयी। स्वभावत सपालन युग शीर्षक-प्रणालीसे आया, पुष्पिका-प्रधान पोथी-प्रणालीसे नही।

अपने देशमे सपालन युगकी सृजनात्मक शक्ति प्रधानरूपसे टाइप-निर्माणके प्रयत्नोंमे व्यक्त हुई। बतलाया जा चुका है कि चार्ल्स विल्किन्स, पचानन कर्मकार और बादमे मनोहरके प्रयत्नोसे श्रीरामपुरमे टाइप किस प्रकार बने। इसी प्रसगमे यह भी कहा जा चुका है कि श्रीरामपुरकी फाउण्ड्रीके टाइप मुख्य रूपसे बगालके प्रेसोंमें तो काममे लाये जाते थे, साथ ही इन टाइपोंकी माँग बम्बई तक होती थी। बम्बईके अमेरिकन मिशन प्रेसमे १८१७मे छपी मराठी पुस्तक सेण्ट मैथ्यूका शुभ वर्तमानके टाइप श्रीरामपुरकी फाउण्ड्रीसे मँगाये गये थे। यद्यपि, इस प्रकार श्रीरामपुर प्रेस द्वारा ही भारतमें सपालन युगका श्रीगणेश हुआ और यह परम्परा ही आगे बढ़ी, किन्तु इसके बाद नागरीके बम्बइया टाइप ही हिन्दी प्रदेशमे अधिक लोकप्रिय हुए। ये टाइप अधिक टिकाऊ और सुन्दर थे।

श्रीरामपुरमे नागरी टाइप आरम्भसे ही सस्कृत और हिन्दीके लिए पृथक् फाउण्टसे बने थे। फोर्ट विलियम कॉलेजकी १८०२ से १८०४ की हिन्दी थीसिसो और सस्कृत थीसिसोंके टाइपोंमे बहुत अन्तर है। सस्कृत भाषाके लिए प्रयुक्त टाइप अपेक्षाकृत भारी ( मोटे ) और अधिक सुडौल है। इसके विपरीत हिन्दुस्तानी भाषाके लिए प्रयुक्त टाइप कुछ पतले और आरम्भिक अवस्थाके द्योतक है। अक्षरोंमे र (त), च (य), ज (ल), ख (घ) असाधारण है। श्रीरामपुरने १८०६-१८०७ के आस-पास इन टाइपोंके रूपमें सुधार किये, किन्तु अन्य कई प्रेसोंने पुराने टाइप-रूपो ( टाइप-फेसेज ) से ही कुछ समयतक काम चलाया। उदाहरणार्थ लल्लूजी, कृत 'नकलियात' मे ( १८१० ) आरम्भिक टाइप-रूपोसे ही काम लिया गया, सुधरे हुए टाइपोसे नही। इसके विपरीत इसी वर्ष प्रकाशित लल्लूजी कृत 'प्रेमसागर'के टाइप सुडौल और कुछ बडे है। इन नमूनोंसे स्पष्ट है कि श्रीरामपुरकी टाइप फाउण्ड्री ऑर्डरके अनुसार विशेष प्रकारके

---

१ दिल्ली, मेरठ, बनारस आदि स्थानोंसे १८४५-६०के लगभग छपी लीथो पुस्तकोंमें पुष्पिका मिलती है।

टाइप बनवा दिया करती थी। सेण्ट मैथ्यूका शुभ वर्तमान पुस्तकके टाइपोपर श्री प्रियोलकरका भी अनुमान है कि इस पुस्तकके टाइप श्रीरामपुरके टाइपोसे मेल नही खाते, अत श्रीरामपुरने ये टाइप विशेष रूपसे बनाये होगे।

१८०७ की अनुवाद सम्बन्धी विज्ञप्तिमें केरीने लिखा था "हमने देवनागरी अक्षरोका भी एक फाउण्ट बनाया है। इसके अक्षर हिन्दुस्तानमें सबसे सुन्दर हैं। इसमें करीब १,००० भिन्न-भिन्न टाइपोको काममे लाया जाता है और इसको बनानेमे १,५०० रु० की लागत आयी है। इस खर्चेमें टाइप ढालने और दूसरे कामोका खर्च सम्मिलित नही है।" शायद इस टाइप फाउण्टमें विराम-अर्धविराम आदिका प्रयोग (और निर्माण) पहली बार हुआ। यह सुधारा हुआ टाइप हिन्दीकी बाइबिलोमें ही काममे लिया गया। श्री प्रियोलकरने केरीकी इस सृजनात्मक दृष्टि या कल्पनाको स्पष्ट करते हुए लिखा है कि सस्कृत, हिन्दी, कनौजी, मारवाडी, बीकानेरी और मगधीके नागरी टाइप अलग-अलग ढगसे बनवाये गये थे।[1]

## हिन्दीके मुद्रणालय और उनकी मुद्रित पुस्तकें

१८०२ से पूर्व हिन्दीकी किसी मुद्रित पुस्तकका पता नही लगा है। इस वर्ष केवल कलकत्ताके तीन प्रेसोसे हिन्दीकी पुस्तकें सम्भवत पहली बार छपी। पहला उल्लेखनीय प्रेस है हरकारू प्रेस। इस प्रेससे १२ पृष्ठोकी पुस्तक (शीर्षक पृष्ठ अंगरेजीमें) मिसकीन कृत मर्सिया नागरी टाइपमें छपी। इसी वर्ष और इसी प्रेससे सिंहासन बत्तीसी और माधोनल का मुद्रण हुआ। ये दोनो अधूरी—या आशिक रूपमे—ही छपी थी। १८०२ में ही कलकत्ता गजट प्रेस से सकुन्तला नाटक और मिरर प्रेस से बैताल पचीसी का प्रकाशन हुआ। इन पुस्तकोमें-से भारतमें मेरी जानकारीमें (एशियाटिक सोसाइटी कलकत्ता) केवल मर्सिया ही प्राप्त है।

महाशय रोअबक कृत एनल्स ऑव फ़ोर्ट विलियम कॉलेज (१८१९) के परिशिष्टमें कॉलेज-द्वारा या कॉलेजके प्रोत्साहनपर प्रकाशित पुस्तकोकी

---

१. प्रिण्टिग प्रेस इन इण्डिया, १९५८—पृ० ६७।

सूचीमें हिन्दी मैनुअल ए कास्केट ऑव इण्डिया पुस्तकका उल्लेख है। यह मैनुअल हिन्दी और उर्दूकी पुस्तकोंका संग्रह मात्र है। [illegible] इसमें सम्मिलित पुस्तकों और प्रेसोंका उल्लेख किया है। हिन्दी मैनुअल १८०२ में छपा, अतः बहुत सम्भव है कि इस पुस्तकमें सम्मिलित कुछ पुस्तकें १८०० या १८०१ की भी हों। इस हिन्दी मैनुअलकी एक प्रति मुझे केवल इण्डिया ऑफिस लाइब्रेरी, लण्डनके हिन्दुस्तानी (उर्दू) पुस्तकोंके कैटेलॉगमें मिली। लिखा पढ़ी करनेपर इण्डिया ऑफिसने [illegible] उत्तरमें लिखा है कि "पुस्तक अपनी जगहपर नहीं मिली, खोजी जा रही है, मिल जानेपर भेजनेमें प्रसन्नता होगी।" गार्सां द तासीने भी इस पुस्तककी चर्चा की है, उसमें पुस्तकोंकी पृष्ठ संख्या और उनकी पूर्णता या अपूर्णताका विवरण भी दिया है।

१८०२ में मुद्रित मसिया, सिंहासन बत्तीसी और माधोनल [illegible] तथ्योंके आधारपर हिन्दीकी पहली मुद्रित पुस्तकें मानी जाती रही हैं। अबतक श्री ब्रजेन्द्रनाथ बन्द्योपाध्याय कृत और 'विशाल भारत', जनवरी, १९४०में प्रकाशित लेखके अनुसार डब्ल्यू० बी० बेली कृत 'हिन्दुस्तानी' (यथार्थमें नागरी लिपि और उर्दू भाषामें लिखा निबन्ध) शीर्षकके अन्तर्गत लिखी थीसिसको हिन्दीकी प्रथम मुद्रित पुस्तक माना जाता रहा है। उपर्युक्त खोजके प्रकाशमें श्री बन्द्योपाध्यायकी स्थापनाको अब तिथि प्रधान ही मानना अधिक समीचीन होगा। इस प्रकार, हिन्दीकी प्रथम मुद्रित सामग्रीकी तिथि १८०१ हो जाती है। इस वर्ष हिन्दीकी तीन पुस्तकें सम्भवतः प्रथम बार प्रेसमें [illegible]।

बगला गद्यका जन्मदाता भी विलियम केरीको माना है।[1] वेलीकी थीसिसकी तरह, १८०२ मे कॉलेजकी थीसिस सग्रह पुस्तिकामे डब्ल्यू० चैप्लिनकी थीसिस सती होनेकी रीति ९ पृष्ठोंमे छपी। इस प्रबन्धकी भाषा हिन्दुस्तानी शीर्षकके अन्तर्गत छपनेपर भी स्वच्छ हिन्दी है, उर्दू या हिन्दुस्तानी नही। पुस्तक ऑनरेबुल कम्पनीज प्रेससे छपी थी। किन्तु यह बतलाना कठिन है कि यह हिन्दुस्तानी भाग भी कम्पनीके प्रेससे छपा था। इन थीसिसोमे अरबी, फारसी, बगला आदिके प्रबन्ध भी सम्मिलित है और सब लेखोका पृष्ठाकन स्वतन्त्र है। वेली और चैप्लिन-के लेखोके नागरी टाइपोमे भी पर्याप्त अन्तर है।

जे० रोमरका प्रबन्ध भी १८०४ मे हिन्दुस्तानी शीर्षकके अन्तर्गत छपा। इस प्रबन्धकी भाषा उर्दू है। राष्ट्रीय ग्रन्थालय, कलकत्तामें तीनो प्रबन्ध है। कम्पनीके कोर्ट-अधिकारियोने फोर्ट विलियम कॉलेजके विद्यार्थियो-द्वारा लिखी इन थीसिसोकी आलोचना की थी। ३० जुलाई, १८०६ की कौन्सिलमें पेश-पत्रमे कहा गया था कि ये थीसिसें 'बाल प्रयास' है और कॉलेजके गौरवके अनुकूल नही है।

## हिन्दुस्तानी प्रेस

१८०५ में हिन्दुस्तानी प्रेस कलकत्ताने विलियम हण्टर कृत हिन्दुस्तानी भाषाकी बाइबिल ( नागरी टाइपमें ), मोतीराम-कृत माधोनल ( अनु० मजहर अली खां ), सुन्दर कवीश्वर-कृत सिहासन बत्तीसी ( अनु० मज़हर अली और लल्लूजी ) पुस्तकें छापी। श्री अतीक़ सिद्दीकी-के मतसे यह हिन्दुस्तानी प्रेस गिलक्रिस्टने स्थापित किया था और यह उन्हीकी निजी सम्पत्ति था।[2] हिन्दीकी पुस्तकें सगठित रूपसे पहली बार छापनेका श्रेय हिन्दुस्तानी प्रेसको ही है। इससे पहले हिन्दीकी दो-तीन पुस्तकें छपी, और वह भी कई प्रेसोमें।

---

१ Of modern Aryan languages of India, only two, Hindi and Marathi had in his day an original prose In Bengal there was nothing but conceited poems, the contents of which were little known Carey was the creator of Bengali prose–A History of Missions in India ( 1908 ), p, 136

२. अतीक़ सिद्दीकी-कृत 'गिलक्रिस्त' ( १९६१ )–पृष्ठ २५-२६।

## संस्कृत प्रेस

हिन्दुस्तानी प्रेसके अनन्तर खिदिरपुरके संस्कृत यन्त्र ( प्रेस ) ने हिन्दीकी पर्याप्त पुस्तकें छापी। इस प्रेसमें मुख्य रूपसे हिन्दी और संस्कृतकी पुस्तकें ही मुद्रित हुई। कुछ पुस्तके बँगलामे भी छपी। विलियम केरीके जीवनी-लेखक जॉर्ज स्मिथसे केवल इतना पता लगता है कि उत्तरी भारतके किसी बाबूरामने कलकत्तामे एक प्रेस खडा किया, और संस्कृतके पण्डित कोलब्रुकके प्रभावसे संस्कृत पुस्तके छापनेको तत्पर हुआ।[1] महाशय कोलब्रुक भी खिदिरपुरसे लगे गार्डन रीचमे इस प्रेसके आस-पास ही रहते थे। चार्ल्स विल्किन्सकी प्रेरणासे नागरी और बँगला आदिके टाइप बनानेवाला पचानन कर्मकार भी कोलब्रुककी नौकरीमे था। १८०० मे केरी इसको श्रीरामपुर ले जानेमे सफल हुआ। संस्कृत प्रेसके लल्लूजीके हाथमें जाने आदिका ठीक-ठीक विवरण प्राप्त नही है। केवल इतना ही कहा जा सकता है कि लल्लूजी इस प्रेसके स्वामी हो गये थे।[2]

१८०७ मे इस प्रेससे छपी पुस्तके तुलसीकृत गीतावली और रामसगुनावली है। इस प्रेसकी अन्य पुस्तकोका विवरण इस प्रकार है सप्तशतिका ( बिहारी-कृत )—१८०९, प्रेमसागर ( सम्पूर्ण रूपसे छपा पहला संस्करण ), सतसई, अशआर मियॉ नजीरके, रामायण ( तुलसीकृत )–१८१०, मतिराम – कृत रसराज – १८१४, कवित्त रामायण और सभा विलास – १८१५। व्रज विलास और माधव विलास १८१७ मे, १८१८ मे कोक-सारम् और १८१९ मे सुदामा चरित्र ( पहला मुद्रित संस्करण ) पुस्तकें छपी। १८२० मे सभा विलास ( दूसरा स० ), वृन्द सतसई और सरस रस ( लल्लूजी द्वारा सम्पा० ) का मुद्रण हुआ। संस्कृत प्रेससे मुद्रित १८२० के बादकी किसी अन्य पुस्तकका पता नही लगता।

---

१ The Life of William Carey, p 203

२ यह बाबूराम मिर्जापुरके बताये जाते हैं। प्रेस १८०६ में, या इस तिथिके आस-पास बना और १८१५ के लगभग लल्लूजीने इसे अपना बना लिया।

# श्रीरामपुर प्रेसकी हिन्दी बाइबिलें

जॉर्ज अब्राहम ग्रियर्सनने १९०४ मे 'ब्रिटिश ऐण्ड फॉरेन बाइबिल सोसाइटी' के समक्ष कहा था

"श्रीलकाके डच लोगोने १६८८ मे तमिप बाइबिलकी रचनामे हाथ लगाया था। १७१५ में जीजेनबालगने भी तमिष भाषामें बाइबिलका अनुवाद किया। १७२७ और १७३२ के मध्य शुल्ज[1] ने बाइबिलका तेलुगु अनुवाद किया। किन्तु यह कभी नही छप पाया। इसी अनुवादकने १७४५ और १७५८ के मध्य हिन्दुस्तानी भाषाका अनुवाद हाले[2] से छपाया। १७९१ मे टॉमसने बाइबिलके कुछ अशोका अनुवाद किया। किन्तु यह अनुवाद नही छपा।"[3]

हालेमें छपे बाइबिलके हिन्दुस्तानी अनुवादका पता नही लग पाया है। १८०५ में हिन्दुस्तानीमें नागरी टाइपसे छपी बाइबिलकी चर्चा हो चुकी है। इस पुस्तककी भाषा शिथिल उर्दू है। पुस्तकके शीर्षक-पृष्ठसे ज्ञात होता है कि अनुवाद कॉलेज (फोर्ट विलियम) के 'लर्नेड नेटिव्ज़' द्वारा कराया गया और विलियम हण्टरने इसे मूल ग्रीक भाषासे मिलाकर ठीक किया। यह अनुवाद गिलक्रिस्टके भारतसे चले जानेके बाद छपा था।

बँगलाकी तरह हिन्दीमें बाइबिल छापनेके प्रयत्न भी केरीने ही किये। १४ दिसम्बर १८०३ को उसने राइलैण्डको लिखा था कि "डेढ वर्ष पूर्व गिलक्रिस्टको इस काममे लगानेकी चेष्टा की गयी थी—किन्तु ऐसा न हो सका—तब मैंने दो मुन्शी वेतन देकर रखे।"[4] इन मुन्शियोमे एक महाराष्ट्रीय सज्जन थे। श्री प्रियोळकरने इस मुन्शीका नाम 'नागपुरके वैजनाथ पण्डित' लिखा है।[5] केरीको यो भी गिलक्रिस्टकी हिन्दुस्तानीमें, विशेषकर प्रचारककी दृष्टिसे, विश्वास न था। उसने भारत आनेके बाद १७९६ के पहले ही कामचलाऊ हिन्दी सीख ली थी और इस

---

१. Schultz

२. Halle

३ जॉर्ज स्मिथ – कृत 'लाइफ ऑव वि० केरी' – पृ० १७३।

४ वही, पृ० १८०।

५ प्रेमी अभिनन्दन ग्रन्थ – पृ० १७७।

वर्ष लिखा कि मैंने इतनी हिन्दी सीख ली थी कि ( राजमहलसे दिल्ली तककी भाषा है, सम्भवत इससे बाहर तककी ) इसके सहारे सर्वत्र समझा जा सकता हूँ ।[1]

केरीको विलियम हण्टर और 'लर्नेड नेटिव्ज' की बाइबिल स्वीकार न थी। अत उसने दो मुन्शियोंकी सहायतासे १८११-१२ मे हिन्दी बाइबिल श्रीरामपुर प्रेससे छपा डाली। १८११ मे मिशनरी चेम्बरलेन आगरा पहुँचा और अपने प्रचार-कार्यके अनुभवके आधारपर उसने केरीको लिखा कि यहाँके हिन्दुओंमें हण्टरकी नागरी लिपिमे किन्तु फारसीसे बोझिल बाइबिल नही चल सकती। केरीकी मान्यता भी यही थी कि सस्कृत-प्रधान हिन्दी ही जनसाधारणकी भाषा है। उसने अपने अनुवादोंके चौथे सस्मरण ( १८०५ ) मे लिखा था—

"हम हिन्दुस्तानीकी उस बोलीको हिन्दुई या हिन्दी समझते है जो मुख्यत सस्कृतमे बनी है और जो मुसलमानोके आनेसे पूर्व सम्पूर्ण हिन्दुस्तान-मे बोली जाती थी। यह अब भी बहुत व्यापक क्षेत्रमे समझी जाती है, विशेषकर जनसाधारणके मध्य।"[2]

छठा अनुवाद-सस्मरण ( १८०७ ) छपनेके समय केरीको मालूम हुआ कि "हिन्दीकी एक ही प्रकारकी शब्दावलीमे बीसियो बोलियाँ है, केवल उनके कुछ विशेष रूपोंमें ही अन्तर है।" १८१३ में उसने ब्रजभाषा बाइबिल भी तैयार करा ली। इधर केरी हिन्दीकी विभिन्न बोलियोंकी छानबीन और ओल्ड टेस्टामेण्टके हिन्दी अनुवादमे व्यस्त रहा, और उधर जर्मनीमे ( लीड्ज नगरमे ) एक डॉ० डब्ल्यू हे महोदय केरीके १८१६ के अनुवाद-सम्बन्धी सस्मरणसे इतने प्रभावित हुए कि उन्होने प्रति नये अनुवाद पीछे ५०० पौं० खर्चकी घोषणा कर दी। इस श्रद्धालु व्यक्तिने

---

१ जॉर्ज स्मिथ – कृत 'लाइफ ऑव वि० केरी' – पृ० १९२।

२ We apply the Hindooee, or Hindee, to that dialect of the Hindoostanee which is derived principally from the Sanskrit, and which before the invasion of the Musulmans, was spoken throughout Hindoosthan It is still the language most extensively understood, particularly among the common people

श्रीरामपुर मिशनको लगभग १३,५०० पौं० दिये। केरीको जैसे मनमांगी मुराद मिली। कनोजी, व्रजभाषा, उदयपुरी, जयपुरी, बघेली, मारवाडी, हाडौती, बीकानेरी और उज्जैनीमे भी बाइबिलके अनुवाद छपे। १८१८ के अन्तमे ओल्ड टेस्टामेण्टका अनुवाद भी छप गया।[1] उपर्युक्त हिन्दीकी उपभाषाओं और बोलियोके अनुवाद भी १८२१-२३ तक छप चुके थे। इतना होनेपर भी, स्टैण्डर्ड हिन्दी ( खडी बोली ) के अच्छे अनुवादकी समस्या बनी ही रही। बादमे चेम्बरलेनके अनुवाद ( सन् १८१७ ) से उसे कुछ सन्तोष हुआ।

केरीका मत गिलक्रिस्टके विपरीत सस्कृत-प्रधान हिन्दीके पक्षमें था। इस तथ्यकी पुष्टि उसके साथी जोशुआ वार्डके वक्तव्यसे भी होती है। वार्ड ( १७६९-१८२३ ) ने अपने भारत-सम्बन्धी ग्रन्थमें न केवल हिन्दी-हिन्दुस्तानीको अलग-अलग भाषाएँ माना है, वरन् हिन्दुस्तानीका अस्तित्व ही उसने हिन्दुओकी मातृभाषाके रूपमे स्वीकार नही किया। उसने अपनी इस प्रसिद्ध पुस्तकमे लिखा कि कुछ लोगोका खयाल है कि हिन्दुस्तानकी लोक-प्रचलित भाषा हिन्दुस्तानी है, किन्तु बात बिलकुल दूसरी ही है, यहाँतक कि सम्पूर्ण हिन्दुस्तानमें एक भी हिन्दू गाँवमे हिन्दुस्तानीका प्रचलन नही है।[2] इस एक उद्धरणसे यह अन्दाज लगाया जा सकता है कि केरी किस प्रकारके अनुवादसे तुष्ट हो सकता था।

---

१ स्मिथ – कृत 'लाइफ ऑव वि० केरी'–पृष्ठ १७७।

२. Some persons have supposed that the popular language of India is the Hindoostanee, but so far from being the case, the Hindoostanee is nowhere the language of a single Hindoo dialect is derived from the Sungskritu We might go still further, and say, that not a single Hindoo amidst all the millions in India, ever speaks the Hindoostanee as his mother tongue It is only used among those Hindoos who have been or are connected with Musulmans or Europeans —A View of History, Literature, and Mythology of the Hindoos, 3rd ed , London 1820 Vol 4, p 476–477

किन्तु दूसरी ओर कलकत्ताकी ऑक्ज़ीलियरी वाइबिल सोसाइटीने हेनरी मार्टिनकी अरबी-फारसीसे भरी सन् १८१४ मे प्रकाशित वाइबिलको ही महत्त्व दिया। न्यू टेस्टामेण्टका यह संस्करण श्रीरामपुर प्रेससे छपा था। १८१६ मे प्रकाशित सोसाइटीकी पाँचवी रिपोर्टसे ज्ञात होता है कि मार्टिनकी उर्दू वाइबिलको नागरी रूप देनेका निश्चय किया गया। हिन्दुस्तानी प्रेससे नागरी टाइप मँगाकर देखे गये और अनुमान लगाया गया कि ८०० पृष्ठकी वाइबिलकी २००० प्रतियोंपर छह हजार सिक्का खर्च आयेगा।[1] सातवी रिपोर्टमें (१८१८ में प्रकाशित)[2] पुस्तकके प्रकाशित होनेपर सन्तोष प्रकट किया गया। किन्तु शीघ्र ही पादरी कोरीने सोसाइटीको बतलाया कि नागरी अक्षरोकी हिन्दुस्तानी वाइबिल वनारससे दिल्ली तक हिन्दुओंके बीच नही चलनेकी। उसने सोसाइटीको सुझाया कि महाशय विलियम वाउले[3] अरबी-फारसी शब्द निकालकर अच्छी हिन्दीमें अनुवाद कार्य कर रहे है। उन्होने यह भी बतलाया कि प्रसिद्ध संस्कृतज्ञ कोलब्रुकके साथ काम करनेवाले एक प्रतिष्ठित पण्डित और वनारसके एक विद्वान् ब्राह्मणने अनुवादको अच्छा (हिन्दुओं द्वारा ग्रहण करने योग्य) बतलाया है। १८१९ मे प्रकाशित सोसाइटीकी रिपोर्टमें इस अनुवाद कार्यको छपानेका और वाउलेके साथ काम करनेवाले मुन्शी, कागज, प्रतिलिपिकार आदिके लिए पहली सितम्बर १८१८ से ३२ सिक्का प्रतिमास देनेका निश्चय किया गया।[4] वाउलेका यह अनुवाद १८१९ में छपा। ९वी रिपोर्टमें (१८२० मे प्रकाशित) ऑक्ज़ीलियरी वाइबिल सोसाइटीने इस वाइबिलके छपनेपर हर्ष प्रकट किया और लिखा गया कि "देशी लोगोने वाइबिलको इससे अधिक ग्राह्य रूपमें कभी प्राप्त नही किया। मि० वाउलेने इसे बहुत उपयोगी बतलाया है। इसी प्रकारकी साक्षी हमारे वनारसके एजेण्टने भी दी है। अन्य क्षेत्रोसे भी ऐसी रिपोर्ट

---

१ पाँचवीं रिपोर्ट—पृ० १४।
२. सातवीं रिपोर्ट—पृ० १-२।
३ William Bowley
४ आठवीं रिपोर्ट—पृ० ६।

मिली है। इस शैलीमे न्यू टेस्टामेण्टका यह प्रकाशन हमारी आकाक्षाको बहुत अच्छी तरह पूरी करता है।"[1]

सोसाइटीकी ग्यारहवी रिपोर्ट (१८२२) में दोनो भाषाओके रूपान्तर नागरीमें, एक पृष्ठमे नमूनेके तौरपर, दे दिये गये है। इस नमूने-का आधा अश यहाँ उद्धृत करना अप्रासगिक न होगा—

| यूहन्ना की इंजील पहला बाब | यूहन्ना रचित पहिला पर्व्व |
|---|---|
| इबतिदामे कलिम था और कलिम था और कलिम खुदाके साथ था और कलिम खुदा था। यही इबतिदामें खुदाके साथ था। सब चीज़ें उससे मौजूद हुई और मौजूदातमे बिगर उसके कोई चीज़ मौजूद नही हुई। ज़िन्दगी खल्क-का नूर थी। और नूर तारीकीमे चमकता है और तारीकीने उसे दरयाफ्त न किया। | प्रथममें बचन था और वुह बचन ईश्वरके सग था। और वुह बचन ईश्वर था। यही प्रथममें ईश्वरके सग था। समस्त बस्तें उससे रची गयी और उस बिना कुछ न रची गयी जो रची गयी। उसमें जीवन था और वुह जीवन मनुष्यनका उजियाला था। और वुह उजियाला अँधियारेमें चमकता है और अँधियारेने उसे न बूझा। |

कभी-कभी मिशन-सस्थाएँ भी नये अनुवादोके उत्साहमें अपनी पुस्तको-के लिए अपनी रुचिके टाइप बनवाया करती थी। बाइबिल-जैसे बडे ग्रन्थको बडे टाइपमें छपवानेसे पुस्तक तो अत्यन्त वृहदाकार होती ही थी, साथमें लागत भी बहुत बैठती थी। इन कारणोसे टाइप-सुधारके काममें सबसे पहले ध्यान इस बातपर जाता था कि टाइप छोटेसे छोटा और स्पष्ट हो। इन छोटे टाइपोसे भी सम्पूर्ण बाइबिल लगभग ८०० पृष्ठोमें छप पाती थी। ऑक्ज़ीलियरी बाइबिल सोसाइटीने मार्टिनकी हिन्दु-स्तानी (उर्दू) बाइबिलके नागरीकरणके अनन्तर जब बाउले-कृत हिन्दी बाइबिलको छपवानेकी योजना बनायी तब इस बाइबिलके लिए नये टाइप बनवाये।

दसवी रिपोर्टमे प्रकाशन-विलम्बका कारण नये टाइप फ़ाउण्टके बनने-में बाधाओका होना बताया गया था। इस रिपोर्टमें असाधारण कारणपर

---

१. नौवीं रिपोर्ट—पृ० १२।

प्रकाश डालते हुए कहा गया है कि टाइप निर्माण कार्यकी निगरानी करनेवाला खतनवीस मर गया। और दूसरा महत्त्वपूर्ण सहयोगी भी कलकत्तासे चला गया।[1] बारहवी रिपोर्टमें स्पष्ट किया कि अनुवादक मि० वाउले चुनारमे रहते हैं इसलिए वहाँ प्रूफ भेजने-भाजनेमे भी पर्याप्त देरी लगती है।[2] इन रिपोर्टोंसे हिन्दीके सपालन-युगकी मुद्रण-सम्बन्धी कठिनाइयोका जो कुछ आभास मिलता है उससे प्रारम्भिक मुद्रण-युगको समझनेमें सहायता मिलती है। इस सोसाइटीकी बाइबिलके टाइप सम्भवत हिन्दुस्तानी प्रेसमें बने थे।

स्वय मिशनरियोके बीच बाइबिलके हिन्दी अनुवादोके सम्बन्धमे विचित्र प्रतिक्रियाएँ हुईं। ईस्ट इण्डिया कम्पनीकी नौकरीमें काम करनेवाले अँगरेज़ और कुछ मिशनरी लोग भी प्राय हिन्दी और उर्दूके भेदको ठीकसे नही समझ पाते थे। ये लोग उत्तरी भारतकी भाषाको—विशेषकर आजके उत्तर प्रदेश, पजाब, दिल्ली और बिहार तककी भाषाको—हिन्दुस्तानी नाम देते थे। हिन्दुस्तानी भाषा और रोमन लिपिका प्रचार गिलक्रिस्टने जिस उद्देश्यसे किया वह किसीसे छिपा नही है। सक्षेपमे उनकी भाषा-नीतिसे भ्रम ही फैला। आचार्य रामचन्द्र शुक्लने अपने इतिहासमे माना है कि मिशनरी सस्थाओंकी भाषा हिन्दी होती थी। यह कथन सब सोसाइटियोके सम्बन्धमे सत्य नही है। ऊपर हम बतला चुके है कि वि० केरी ही प्रारम्भिक अवस्थामें साधु हिन्दीके पक्षमें था। किन्तु ऑक्ज़ी० बा० सो० काफी समय तक भ्रममें रही। यह सोसाइटी मार्टिनके फारसी बहुल अनुवादको आदर्श मानती रही और आरम्भमें उसी बाइबिलका नागरीकरण मात्र कर दिया। बादमें बाउलेकी फ़ारसीशब्द-बहिष्कृत बाइबिलको सोसाइटीने उपयोगी माना। स्वय केरीने भी मन बदला और अपनी बाइबिलसे अच्छा अनुवाद माना चेम्बरलेनकी बाइबिलका। अच्छासे अच्छा अनुवाद करनेकी परम्परा बहुत आगे १८७० ई० के बाद भी हिन्दीके प्रसिद्ध व्याकरण – लेखक पादरी केलॉगके ( Kellogg ) समय तक चली।

इन मिशनरी कार्यकर्ताओंमे कल्पना, साहस और धैर्यका अभाव न था। किन्तु वे अनुवाद-कार्यमें दूरदर्शिताका परिचय न दे सके। वे अपने थोडे दिनके अधकचरे ज्ञानके बलपर अनुवाद करनेका भार खुद ही ले

---

१ ऑक्ज़ी० बा० सो० रिपोर्ट १०, पृष्ठ १२–१३।

२ ऑक्ज़ी० बा० सो० रिपोर्ट १२, पृष्ठ २१।

बैठते थे। ये संस्थाएँ अनुवाद कार्यमें सहायताके लिए ३० या ४० रु० मासिकके लेखक तो रख लेती थी और मोटी रकम अपनी संस्थाको चलाने, प्रचार कार्य करने, तथा निःशुल्क छोटे-मोटे अनुवाद-ग्रन्थोके वितरणमें खर्च करती थी। प्राय ये संस्थाएँ अपने अनुवादोको ईसाई धर्म-प्रचारका बहुत गौरवपूर्ण अंग मानती रही और कभी-कभी अपनेसे पहलेके अनुवाद-प्रयत्नोका उपहास भी कर बैठती थी।[1]

कलकत्ता ऑक्जीलियरी बाइबिल सोसाइटीके हिन्दी प्रकाशनोकी स्थूल रूपरेखा जेम्स लैंग कृत बंगाली मिशन्सके अनुसार इस प्रकार है

| | | संख्या |
|---|---|---|
| १८१७ | उर्दू-नागरी-न्यू टेस्टामेण्ट | २००० |
| १८१८ | हिंदुईई – नागरी – मैथ्यू | २००० |
| १८२१ | ,, ,, – मार्क, लूक, जॉन | ३००० |
| १८२५ | ,, ,, – न्यू टेस्टामेण्ट | २००० |
| १८२६ | ,, ,, – मैथ्यू | ४००० |
| १८२६ | हिन्दुई–कैथी – मैथ्यू | ४००० |
| १८२८ | उर्दू-नागरी ऐक्ट्स- | ४००० |
| १८३० | हिन्दुई-नागरी-ईसिया | २००० |
| १८३२ | हिन्दुई-नागरी-गॉस्पेल्स और ऐक्ट्स | ४००० |
| १८३६ | हिन्दुई बाइबिल– | ४००० |
| १८३८ | हिन्दुई-नागरी-न्यू टेस्टामेण्ट– | १००० |
| १८३८ | गॉस्पेल्स और ऐक्ट्स– | २००० |
| १८३९ | ( कैथी में ) – | १००० |

1. ऑक्जी० बा० सो० ने अपनी पन्द्रहवीं ( १८२५ ) रिपोर्टमें १७४७ में हालेमें छपे शुल्ज़ – कृत अनुवादके सम्बन्धमें लिखा

For the very uncough translation published in 1747, at Halle, and prepared by a missionary on the coast must be acknowledged by all competent judges to be unworthy of the names It is indeed unaccountable how a work so defective in a orthography and idiom, as to be chiefly distinguished by its unintelligibleness, could ever have been committed to the press,p 9

| | | |
|---|---|---|
| १८४२ | हिन्दुई-नागरी-न्यू टेस्टामेण्ट– | ५००० |
| १८४२ | ,, ,, चारो गॉस्पेल्म– | १००० |
| १८४२ | ,, ,, ऐक्ट्स-मैथ्यू | १५००० |
| १८४२ | ,, ,, –मार्क– | १०००० |
| १८४२ | ,, ,, –लूक– | १०००० |
| १८४२ | ,, ,, –जॉन– | १०००० |
| १८४२ | " ,, –जेनिसिस– | ५००० |
| १८४२ | ,, ,, –प्रॉवर्ब्स– | ५००० |
| १८४२ | हिन्दुई नागरी गॉस्पेल्स और ऐक्टस | २००० |

## हिन्दी मुद्रणके तीन युग

### १. लल्लूजी युग ( १८०१—१८२२ )

हिन्दी मुद्रणके सपालन-युगकी चर्चा हो चुकी है। १८०२ से १८२२ तकके इस युगके जनक श्रीरामपुर मिशन और उसके प्रेसके प्रमुख चेतना-केन्द्र विलियम केरी ( १७६१-१८३४ ) और संस्कृत यन्त्रके स्वामी तथा हिन्दीके कई ग्रन्थोंके सम्पादक-अनुवादक-लेखक लल्लूजी 'लाल कवि' ( १७६१-१८२४ ) थे। इन दोनोंके साथ तीसरे व्यक्ति जॉन बॉर्थविक गिलक्रिस्ट ( १७५९-१८४१ ) का नाम भी लिया जा सकता है। यह फोर्ट विलियम कॉलेजकी हिन्दुस्तानी भाषाके जनक और प्रधान प्रेरणा-केन्द्र माने गये। हिन्दी भाषा और साहित्यमें न इनकी विशेष गति थी न अनुराग, फिर भी सन् १८०० में, कॉलेज स्थापित होनेके समयसे ही, गिलक्रिस्टने लल्लूजीको उत्साहित किया—पहले सर्टिफिकेट पण्डित और बादमें १८०१ से स्थायी नौकरीमें रखनेका श्रेय भी प्राप्त किया। इनके हिन्दुस्तानी प्रेससे भी नागरी लिपिकी कुछ पुस्तकोंके माध्यमसे हिन्दी-को परोक्ष रूपसे आश्रय मिला। किन्तु इस समय लल्लूजीका व्यक्तित्व लेखक, सम्पादक, प्रेस स्वामीके रूपमें सबके ऊपर छा गया। प्रेमसागर इस युगकी सबसे अधिक लोकप्रिय रचना थी और यह प्रत्येक पाठ्यक्रममें स्वीकृत थी। बादमें तो इसके अनुवाद हुए, इसके कठिन शब्दोंका कोश बना। १८२४ के अनन्तर लल्लूजीका और उनके प्रेसका पता नहीं लगता। हिन्दीके क्षेत्रमें लल्लूजीकी तुलना अंगरेजी भाषाके प्रथम मुद्रक विलियम

कैक्स्टनसे की जा सकती है। इस व्यक्तिने फ्रान्समें प्रेसका काम सीखकर इंग्लैण्डमें प्रेस खोला और पहली बार अँगरेज़ी भाषाकी पुस्तकें छापनेका श्रेय लिया। लल्लूजीने प्रेस तो सबसे पहले स्थापित न किया, किन्तु १८०२ में इनकी लिखी पुस्तकें आंशिक रूपसे छपी। १८०३ में प्रसिद्ध प्रेमसागर छपा। १८०५ में हिन्दुस्तानी प्रेसने इनकी कुछ पुस्तकें छापी। किन्तु ध्यान देनेका और महत्त्वपूर्ण तथ्य यह है कि प्रेमसागरका बडा और पूर्ण संस्करण संस्कृत प्रेससे छपा। १८११ में हिन्दी क्लासिक रामायण ( तुलसीकृत ) भी यहींसे छपी। इन दोनो ग्रन्थोका आकार बडा और मूल्य बीस-बीस रुपये था। श्रीरामपुर प्रेसने १८११ से पहले हिन्दीमें कुछ नही छापा, बादमें बाइबिल या तत्सम्बन्धी साहित्य ही मुद्रित किया। इन सब परिस्थितियोमे सपालन युगको, हिन्दी ग्रन्थ-मुद्रणकी दृष्टिसे और बाजारमें हिन्दी पुस्तकोकी माँगपूर्त्तिकी दृष्टिसे लल्लूजी युग कहना सर्वथा उचित जान पडता है।

## २. मिशन युग( १८२२–१८४४ )

मिशनरी प्रेसोमें श्रीरामपुरके अनन्तर, बैप्टिस्ट मिशन प्रेस कलकत्ताने ईसाई साहित्य और पाठ्य-पुस्तकके रूपमें हिन्दी भाषाकी पचासो पुस्तकें छापी। यह प्रेस १८१८ में स्थापित हुआ था। यह प्रेस भी बैप्टिस्टोका था, किन्तु लण्डन-स्थित मूल शाखासे श्रीरामपुर मिशनका मनमुटाव होनेके कारण यह सहयोगी रूपमें स्थापित नही हुआ था। हाँ, बादमें कोई विवाद न रहा। इस प्रेसके स्थापित होनेके पहले ही ईस्ट इण्डिया कम्पनी-ने मिशनरी संस्थाओका विरोध करना छोड दिया था। १८१७ में ही कलकत्ता स्कूल बुक सोसाइटी स्थापित हुई और १८३३ तक इन स्कूल बुक सोसाइटियोंके केन्द्र आगरासे लेकर बम्बई तक खुल गये थे। इन सोसाइटियोंने अपने प्रेस आगरा, बनारस, इलाहाबाद और मिर्ज़ापुरमें स्वय खोले या इन स्थानोंमें अन्य मिशन संस्थाओं-द्वारा स्थापित प्रेसोको इन शिक्षा-संस्थाओने पाठ्य-पुस्तकें छापनेका काम दिया। सन् १८३९-४० तक हिन्दीके इन प्रदेशोंमें पहली बार टाइप-द्वारा छपनेवाली पुस्तकोंके प्रेस मुख्यत मिशन संस्थाओंने ही खडे किये। आचार्य रामचन्द्र शुक्लने अपने इतिहासमें लिखा है कि लल्लूजी कलकत्तासे अपना प्रेस आगरा लाये और उसे खडा किया, किन्तु किसी कामसे पुन. कलकत्ता गये और वहीं उनकी मृत्यु भी हुई। आगरामें इस प्रेसकी छपी कोई पुस्तक नहीं

मिली है। हिन्दी क्षेत्रमे स्कूल बुक सोसाइटी सबसे पहले आगरामे १८३३ मे स्थापित हुई और इस सोसाइटीका प्रेस भी यही सबसे पहले १८३७ में बना। बादमें यह प्रेस मिशन प्रेस नामसे पुस्तकें छापने लगा। कलकत्तामें क्रिश्चियन ट्रैक्ट एण्ड बुक सोसाइटी नामसे एक और सस्था १८२३ मे बनी और इसकी एक शाखा १८२९ में बनारसमें भी खुली थी। किन्तु इस सस्थाका प्रेस इस समय बनारसमें न था।

कम्पनीने पहली बार शिक्षा-योजनाका आभास, कहना चाहिए भाषा-नीतिका परिचय, १८१३ के चार्टर-द्वारा दिया। यो तो इससे भी पहले बम्बईके गवर्नर जोनाथन डकन ( १७९५-१८११ ) और वारेन हेस्टिंग्सने ( १७७४-१७८५ ) सस्कृत-फारसीमे शिक्षा देनेके प्रयत्न किये थे। १८१६ में राजा राममोहन रायने डैविड हेयरकी सहायतासे और १८३० में ऐलेक्जेण्डर डफने कलकत्तामे अँगरेजीकी उच्च शिक्षा देनेके अभिप्रायसे कॉलेज स्थापित किये।

सरकार इतने बडे देशमें सर्वत्र शिक्षा-योजनाओंको कार्यान्वित करनेके लिए अपने प्रेस नही खोल सकती थी। स्वभावत ईसाई सस्थाओंके प्रेसो-को ही ये मुद्रण-सम्बन्धी कार्य मिले। आधुनिक ढगके टाइपसे मुद्रण-कार्य करनेवाले प्रेस इन्ही सस्थाओंके पास थे। सन् १८३० से १८४० के आस-पास मेरठ, आगरा, बनारस आदि स्थानोंमें लीथो प्रेस ही स्थानीय लोग स्थापित कर सके थे। मिशन प्रेसोंने इस अवसरका भरपूर लाभ उठाया। यहाँ इतना समझ लेना आवश्यक है कि लीथो प्रेस ऐतिहासिक दृष्टिसे टाइप प्रेसके अनन्तर अस्तित्वमें आये थे। लीथो प्रणालीका आविष्कार स्टोनफेल्डर[1] ने फोटोग्राफ़ीके आविष्कारके सिलसिलेमे १७९६ ई० में किया था। किन्तु हिन्दी क्षेत्रमें यह लीथो पद्धति सस्ती और आसान होनेके कारण टाइप प्रेसोंसे दो-चार वर्ष पहले चालू हो गयी थी। यो भी लीथो उर्दू लिपिके बहुत उपयुक्त थी और है।

तात्पर्य यह कि हिन्दीकी पुस्तकें बैप्टिस्ट मिशन प्रेस कलकत्ताके स्थापित होनेके अनन्तर आगरा-दिल्ली तक फैले हुए मिशनरी प्रेसोंमे ही टाइप-द्वारा छपी। ये पुस्तकें प्राय स्कूल बुक सोसाइटियो-द्वारा स्कूलोंके लिए ही अधिक सख्यामें छपती थीं। भूगोल, इतिहास, गणित, नक्षत्र-

---

१ Stenefelder

विज्ञान, सामान्य विज्ञान सम्बन्धी ये पुस्तकें प्राय अँगरेजी पुस्तकोसे अनूदित हो हिन्दी और उर्दूमे भी छापी जाती थी। जो पुस्तकें मूलमे हिन्दी या उर्दूमे छपती थी उनका अनुवाद भी तत्काल पाठ्य पुस्तक होनेके कारण दूसरी भारतीय भाषाओमे हो जाता था। आरम्भमें ऐसी पाठ्य-पुस्तकें बैप्टिस्ट मिशन प्रेस कलकत्ताने ही सबसे अधिक सख्यामे मुद्रित की। अत हिन्दी मुद्रणके इस द्वितीय युगका नाम **मिशन युग** रखना उचित होगा।

## ३. शिवप्रसाद युग ( १८४५-१८७० )

जिस प्रकार लल्लूजी सपालन युगके आरम्भमे हिन्दी मुद्रणके केन्द्र थे, उसी प्रकार बनारसमे, हिन्दी क्षेत्रमें, शिवप्रसाद सितारेहिन्दकी तूती बोलती थी। इनका 'बनारस अखबार' १८४४-४५ से छपना आरम्भ हुआ। इस पत्रकी भाषा उर्दूके निकट किन्तु लिपि देवनागरी थी। शिवप्रसाद स्कूल-इन्स्पेक्टरी करनेके अनन्तर धीरे-धीरे उर्दू-परस्त होते गये और **इतिहास तिमिर नाशक**की भूमिकामे ( अँगरेजीमें ) उर्दूको मातृभाषाके समान मानने लगे। साथ ही इसी भूमिकामे उन्होने नागरी लिपिको परम आवश्यक लिपि माना और फारसी लिपिकी नि सारता भी सिद्ध की। यह कहना पूर्ण रूपसे ठीक नही है कि शासकोका रुख देखकर ही शिवप्रसादने अपना झुकाव उर्दूकी ओर दिखलाया। अपने **इतिहास तिमिर नाशक**मे उन्होने अँगरेज इतिहासकारोकी भूलोका दिग्दर्शन भी उसी दृढतासे कराया था।[1] नागरीका समर्थन तो उन्होने किया ही था। इनकी पहली पुस्तक **सिक्खोंका उदय और अस्त** सन् १८५१ मे छपी। किन्तु इस युगका आरम्भ १८४५ से, 'बनारस अखबार' के प्रकाशनके समयसे माननेके कई कारण है। सितारेहिन्दकी भाषा-सम्बन्धी नीतिका सूत्रपात इसी समयसे होता है। आगरा, इलाहाबाद, मिर्ज़ापुर, बनारस तकके सब प्रेसोमें शिवप्रसादजीकी लिखी पाठ्य-पुस्तकें छपती थीं। अनुवाद कार्य और स्वतन्त्र रूपसे इतिहास-लेखनमे शिवप्रसादकी भाषा-

---

1. Even so cautious a writer as Elphistone was liable to commit such mistakes as to say, that, Firoz Tuglak was nephew of the late king ( Muhammad Tuglak ), when Dow calls him, 'his cousin', or that Nasir-ud-Din Mahmud was the grandson of Altamash ( correctly Altimash ), when he was in

fact his son, or that Altamash was purchased for 50,000 pieces of silver, when only 50,000 chitals were paid for him, 50 of which make a tanka or rupee of that time Like Marshman he calls 'Raja Jeysingh of Jeypore and Raja Jesswunt Singh of Joudhpore', 'Marhatta generals'

The difficulty of correcting Indian names written in Persian is rather greater than those written in English

My endeavour is in this part to prove to my countrymen that, notwithstanding their very strong antipathy to change, they have changed, and will change, that notwithstanding the many heroic actions ascribed to our ancient Hindu Rajahas, there was no such thing as an empire in existence, that the country was divided between numerous chiefs always fighting each other for temporary superiority, that, notwithstanding the splendour attributed to Muhammadan dynasties, the country was sadly misgoverned, even during the reigns of the most powerful Emperors, and that, although the diamonds and pearls were weighed by 'Maunds' in the royal treasures, the people in general were very poor and utterly miserable

I may be pardoned for saying a few words here to those who always urge the exclusion of Persian words, even those which have become our household words, from our Hindi books, and use in their stead Sanskrit words, quite out of place and fashion, or those coarse expressions which can be tolerated only among a rustic population Our court language is Urdu, and court language has always been regarded by all nations as the most fashionable language of the day Urdu is now becoming our mother tongue and is spoken, more or less, and well or badly, by all in North-western Provinces

नीति दृढतापूर्वक झलकती है। हिन्दी सेलेक्शन्स नामसे १८६७ में प्रकाशित इनकी पुस्तक इस युगकी सम्भवत. श्रेष्ठ सम्पादित और मुद्रित पुस्तक है। शिवप्रसादजीने यह पुस्तक सरकारी आज्ञासे जूनियर सिविल सर्वेण्ट्स ऐण्ड मिलिटरी ऑफ़िसर्सकी भाषाज्ञान-परीक्षाके लिए सम्पादित की। बनारस मेडीकल हॉल प्रेसने इसे २८ सेण्टीमीटर लम्बे आकारमे और सुन्दर सुडौल टाइपोसे छापा। इसके प्रत्येक गद्य या पद्य-खण्डके आगे अँगरेज़ीमें परिचयात्मक टिप्पणी है।

इस प्रकार शिवप्रसाद सितारेहिन्द अपने युगके पत्रकार, मौलिक लेखक, पाठ्य-पुस्तक रचयिताके साथ-साथ एक विशेष प्रकारकी भाषा-नीतिके पोषकके रूपमें दीख पडते है। हिन्दीके लेखकोमें उस समय उनका व्यक्तित्व नि सन्देह सर्वोपरि था। यह दूसरी बात है कि हिन्दी भाषाका भविष्य राजा शिवप्रसादके विचारोके अनुसार न बना। यह भारतेन्दुके हाथोसे, प्रस्तुत युगके तीन वर्ष बाद ही घोषित हुआ – जब १८७३ मे "हिन्दी नयी चालमें ढली।"

## सांख्यकीय अध्ययन

सपालन युगमें पुस्तके कितनी छपती थी ? किन आवश्यकताओसे प्रेरित होकर मुद्रित होनेवाली पुस्तककी मुद्रण-सख्या निर्धारित होती थी ? सांख्यकीय अध्ययनसे मुद्रक-पाठक आदिके स्तर, बाज़ार-मांग आदि उपयोगी तत्त्वोपर प्रकाश पडता है। योरॅपमे पन्द्रहवी शतीके सपालन युगमें पुस्तकोकी प्राय २०० प्रतियाँ छपती थी।[1] केवल विशेष कारणोसे अधिक प्रतियाँ छपनेके विवरण मिलते है। हिन्दी सपालन युगकी पुस्तको-पर, विशेषकर सस्कृत प्रेमकी पुस्तकोपर मुद्रण-सख्या नही मिलती है। किन्तु फोर्ट विलियम कॉलेजके विवरणो और श्रीरामपुर प्रेसके वार्षिक अनुवाद-विवरणोमे मुद्रित प्रतियोकी सख्याओका उल्लेख है। बादकी, मिशन युग (१८२२-१८४४) की पाठ्य-पुस्तक क्रममें छपनेवाली पुस्तकों-पर कही-कही मुद्रण-सख्या मिल जाती है। प्राप्त सख्याएँ यथासाध्य पुस्तक-सूचीमें दे दी गयी हैं।

---

१. मि० हेब्लरके मतमे।

पीछे कहा गया है कि १८०२-१८०३ मे अख़लाकए-हिन्दी, बैताल पचीसी, मिस्कीनका मर्सिया, माधोनल, सकुन्तला नाटक, और सिंहासन बत्तीसी ( मर्सिया छोडकर प्राय सब पुस्तकें अधूरी छपी ) का प्रकाशन हुआ था। कॉलेजके विवरणोसे ज्ञात होता है कि ये पुस्तकें पाँच-पाँच सौकी सख्यामे छापी गयी थी। प्रत्येक पुस्तकके छापनेके पीछे दो प्रकारकी प्रवृत्तियाँ काम करती थी। पहली आशा यह रहती थी कि कुछ प्रतियाँ एक मुश्त कॉलेज खरीदेगा। फोर्ट विलियम कॉलेज लगभग सौ प्रतियाँ खरीदता भी था, और कभी-कभी सम्पूर्ण प्रतियो ( ५०० ) को लागत मूल्य देकर भी ख़रीद लेता था। उर्दू-हिन्दीकी पुस्तकें प्रायः पाँच सौ ही छपती थी। १७ जनवरी १८१२ को माँगे गये कॉलेजके विवरणोंसे ज्ञात होता है कि राजनीति, बिहारी सतसई, प्रेमसागर, प्रिन्सिपिल्स ऑव ब्रज भाषा ग्रामर (सब लल्लूजीके सस्कृत प्रेससे प्रकाशित) आदिकी सौ सौ प्रतियाँ ख़रीदी गयी। मिस्कीनका मर्सिया पाँच सौकी सख्यामें छपा था। यह सब प्रतियाँ कॉलेजने ले ली। इस मुद्रण कार्य और पुस्तकें छपानेकी दृष्टिसे लेखकोको सबसे अधिक प्रेरणा देनेका कार्य गिलक्रिस्ट करते थे। कभी-कभी इन्हे अधिकारियोका कोपभाजन भी बनना पडता था। किन्तु गिलक्रिस्ट कुछ निर्भीक स्वभावके थे। यह भी कहा जा सकता है कि ये महाशय हिन्दुस्तानी प्रेसको चलानेकी दृष्टिसे भी इन कामोमें दिलचस्पी लेते थे। यो गिलक्रिस्ट लेखकोको पुरस्कार दिलाते थे, प्रतिलिपि करानेके लिए पारिश्रमिककी व्यवस्था करते थे। उदाहरणके तौरपर, सदल मिश्रको हिन्दी-फारसी कोष लिखनेके लिए पचास रुपये और रामायण तैयार करनेके उपलक्ष्यमें भी पारिश्रमिक दिलानेकी बातका उल्लेख है। महाशय रोअवक-कृत ऐनल्स ऑव फोर्ट विलियम ( १८१९ ) में तथा अन्यत्र भी इस प्रकारके पुरस्कारो और पुस्तक क्रय करनेके विवरणोके उल्लेखोकी कमी नही है। कॉलेज इन पुस्तकोकी प्रतियाँ अँगरेज विद्यार्थियो और अपनी लाइब्रेरीको तो देता ही था, कुछ पुस्तकें आगरा कॉलेज, बनारस कॉलेज और सेण्ट फोर्ट जॉर्ज कॉलेज मद्रासको भी भेजता था।

हिन्दुस्तानी प्रेससे १८०५ में छपी माधोनल, सिंहासन बत्तीसी, बैताल पचीसीकी मुद्रित प्रतियोकी सख्याका पता नहीं लग पाया है। किन्तु उपर्युक्त विवरणके आधारपर इतना कहना आपत्तिपूर्ण नहीं है कि

ये पुस्तकें भी पाँच-पाँच सौकी सख्यामे छपी थी।

श्रीरामपुर प्रेससे छपी हिन्दी बाइबिल और अन्य स्फुट बाइबिल साहित्यकी सख्याओका पता प्रतिवर्ष छपनेवाले अनुवाद मेमॉएर्ससे लगा है। इस ओर सबसे पहले ध्यान दिया जॉर्ज ग्रियर्सनने।[2] उपलब्ध विवरण इस प्रकार है—

| वर्ष | नाम | संख्या | विवरण |
|---|---|---|---|
| १८११ | न्यू टेस्टामेण्ट | १००० | प्रायः पुस्तकोके |
| १८१२ | पेण्टाटच | १००० | मुखपृष्ठपर हिन्दुस्तानी |
| — | न्यू टेस्टामेण्ट | ४००० | और मेमॉएर्समें हिन्दी |
| १८१५ | हिस्टॉरिकल बुक्स | १००० | नामका उल्लेख है। |
| १८१६ | हेजियोग्राफ्स | १००० | |
| १८१८ | प्रोफेटिकल बुक्स | १००० | |
| १८१९ | गॉस्पेलस | ४००० | |
| १८२० | — | ४००० | |
| १८२३ | अन्य अश | ३००० | |
| १८२४ | गॉस्पेलस | ४००० | |
| १८१५ | जैपुरी भाषामें न्यू० टे० | अज्ञात | |
| १८१५-१६ | उदयपुरी ,, ,, | १००० | |
| १८२२ | मारवाडी ,, ,, | १००० | |
| १८२६ | मागधी ,, ,, | १००० | |

सस्कृत प्रेससे छपी हिन्दी-क्लासिक्स, तुलसीदासकी कृतियाँ रामायण

---

१. श्री इवमने 'रिफॉर्म्स इन इण्डिया' (१७९३-१८३३) मे बैप्टिस्ट मिशनरियोके १३ प्रसोका उल्लेख किया है। ये प्रेस १८२० तक बन चुके थे। लेखकने इन प्रेसोके नाम नही लिखे है। सम्भवत ये कलकत्ताके आस-पास ही थे। १७९९ मे लण्डनमें स्थापित चर्च मिशन सोसाइटीने भी (इवमके अनुसार) १८२४ तक तीन प्रेस कलकत्तामें और दो प्रेस मद्रासमें बैठाये।

२ इण्डियन एण्टीक्वेरी जि० ३२ (१९०३) के पृष्ठ २४१, और उसके आगेके पृष्ठोंमें 'अर्ली पब्लिकेशन्स ऑव सेरामपुर मिशनरीज' लेखमें।

विनय पत्रिका आदि बिहारीके दोहे, सभा विलास, माधव विलास, सुदामा चरित और ब्रजवासीदास कृत ब्रज विलास आदिकी एकमुश्त प्रतियां ( १०० ) कॉलेज खरीदता था। फुटकर प्रतियां, लल्लूजीकी कई पुस्तकोके अन्तमें छपी विज्ञप्तियोके अनुसार पटलडांगेमे स्थित संस्कृत प्रेसमें और बडा बाज़ारमें बाबू मोतीचन्द गोपालदासकी कोठीमे हरदेव सेठके यहांसे प्राप्त थी। लल्लूजी ठठनियां बाज़ारमे रहते थे। यहां भी पुस्तकें बेचनेकी व्यवस्था थी।

उपर्युक्त विवरणोके आधारपर कहा जा सकता है कि १८०२ से १८२१ तक पाठ्य-क्रमकी दृष्टिसे छपनेवाली पुस्तकोकी संख्या पांच सौ होती थी। प्रचार कार्यके लिए मिशनरियो-द्वारा प्राय एक हज़ार पुस्तकें छपती थी। पर्याप्त धन और साधन जुटाकर छापी जानेवाली बाइबिलें दो हज़ार-से कम नही छपती थी। कभी-कभी ये बाइबिलें चार हज़ार तक छपती थी। उर्दूसे अधिक हिन्दी बाइबिलें छपती थी। श्रीरामपुरने तो हिन्दीकी कई बोलियोमें भी बाइबिलें छापी। बैप्टिस्ट मिशनरियोने हिन्दीको अधिक महत्त्व दिया।

## हिन्दी क्षेत्रके मुद्रणालय

यह बतलाना कठिन है कि हिन्दी क्षेत्रमें पहला मुद्रणालय कहां और कैसे स्थापित हुआ। प्रस्तुत सूचीमें १८३२ में कानपुरके एशियाटिक लीथोग्राफिक कम्पनी प्रेससे मुद्रित तुलसी-कृत 'रामायण' हिन्दी क्षेत्रकी सबसे पुरानी पुस्तक है। विलियम प्राइस ( फो० वि० कॉलेजके मन्त्री ) द्वारा सम्पादित 'हिन्दी-हिन्दुस्तानी सेलेक्शन्स' भी एशियाटिक लीथो-ग्राफिक प्रेससे १८२७ में छपा था। इसकी प्रिण्ट लाइनमे प्रेसके उल्लेखके साथ लिखा है कलकत्ता और कानपुर। स्पष्ट ही यह प्रेस कलकत्तामें १८२६-२७ के आसपास स्थापित हुआ था और इसकी उत्तम छपाईका विज्ञापन निकला था। उपर्युक्त 'सेलेक्शन्स' की सम्पूर्ण विषय-सूची विज्ञापनमे छपी थी और लिखा था कि पुस्तक १८०० पृष्ठमें बढ़िया विलायती कागदपर छपी है, दाम ३४ रु० है, आदि।[1] ऐसी स्थितिमें

1 The Days of John Company, in Selections from Calcutta Gazette, 1821–1832 ( vol, 6 ), p 704

यह अनुमान करना गलत नहीं है कि कानपुर शाखा भी १८२७ के लगभग स्थापित हुई होगी। ये दोनो लीथो प्रेस ही थे।

## अलीगढ

सन् १८६८ को मुद्रित ( लीथो ) चौरासी वैष्णवनकी लिखी पुस्तकसे व्याघ्रपाद प्रकाशक यन्त्रालयका पता लगा है। यह पुस्तक मथुरा म्यूज़ियमके पण्ड्या संग्रहमें है। पुस्तकके अन्तमें पूरा विवरण इस प्रकार छपा है—

"व्याघ्रपाद प्रकाशक यन्त्रालय किले बेशवांमें प० अगद शास्त्रीके प्रबन्धसे छपा हुआ—मार्ग शिर वदी ५ सवत् १९२५ का लिपीकृत झासीराम सारस्वत तिवाडी वासी कोट पूतलीका"। इस प्रेसने गो० गोकुलनाथ-कृत वचनामृत भी १८७० ई० में छापा था।

## आगरा–लुधियाना

२८ दिमम्बर १८३८ को आगरा स्कूल वुक सोसाइटीकी पहली वैठक आगरा स्टेशनके स्टेशन मास्टर-कक्षमें हुई। १८३९ में मुद्रित सोसाइटीके इस विवरणसे पता लगता है कि अमेरिकन मिशन प्रेस लुधियानाको छोड उत्तर प्रदेशमें मिस्टर ग्रीनवेके प्रेस ( आगरा ) से वहुमूल्य सहायता मिली। यह विवरण ग्रीनवेके आगरा प्रेसमें ही छपा था। इस प्रेससे छपी १८३७ की पुस्तक भी मेरे देखनेमें आयी है। सम्भवतः यह प्रेस १८३६ के अन्तमें या १८३७ के आरम्भमें स्थापित हुआ था। अन्यत्र प्राप्त विवरणोसे स्पष्ट है कि लुधियानाका प्रेस १८३६ ई०से पूर्व अस्तित्वमें नहीं आया था। यह आगरा प्रेस आरम्भमें स्कूल वुक सोसाइटी प्रेस नामसे चलता था।

किसी मि० 'टी०' ने ( उपर्युक्त सोसाइटीके प्रथम वार्षिक विवरणमें ) कलकत्तासे इस सोसाइटीको लिखा था कि "कलकत्ता स्कूल वुक सोसाइटी हिन्दी और हिन्दुस्तानी पुस्तकोंके लिए आगरा सोसाइटीपर ही निर्भर करेगी—कलकत्ता सोसाइटीकी तरह आगरा सोसाइटीको भी गवर्नमेण्ट अनुदानके लिए लिखना चाहिए। कलकत्ता सोसाइटीको ५००) रु० मासिक मिलता है।"

ग्रीनवेके ही निरीक्षणमें आगरासे छह मील दूर सिकन्दरामें एक मुद्रणालय १८४० में स्थापित हुआ। इस प्रेसके कुछ मनोरंजक वृत्त

सुरक्षित है। इस विवरणके अनुसार मि० ग्रीनवेके निरीक्षणमें और अनाथालय निर्माणके सिलसिलेमे १८४० के अन्तिम दिनोमे एक मुद्रणालय स्थापित किया गया १८४४ ई० मे मि० हॉर्नली प्रेसके निरीक्षक थे। उस समय इसमें तेरह प्रिण्टर्स, पांच कम्पोज़िटर और तीन जिल्दसाज थे...१८४६ ई० मे यह पूर्ण वेगसे चालू था। इसके सचालक लॉग्डेनके निरीक्षणमे छह टाइप और छह लीथो प्रेस थे। ये सब लीथो प्रेस इसी अनाथालयमें बने। इक्कीस विवाहित अनाथ पांचसे दस रुपयेके वेतनपर नियुक्त थे। इनके अतिरिक्त इक्कीस अविवाहित अनाथ भी काम सीखनेके लिए लगे हुए थे। इनको थोडा-थोडा वेतन मिलता था। गवर्नमेण्ट अपना प्राय सब टेवुलर कार्य प्रेसको ठेकेपर देती थी। सरकारी गजट भी यहां छपता था। इससे निरन्तर काम मिलनेका सुभीता हुआ।[1] आगरा उत्तर-पश्चिम सूबेका केन्द्र था। सूबेके कामके लिए एक गवर्नमेण्ट प्रेस स्थापित हुआ था। स्थापन वर्ष १८४०-४५ के आस-पास हो सकता है। यह प्रेस बादमें ( १८५८ मे ) इलाहाबादमें खडा किया गया। उत्तरार्धमे ( हिन्दी मुद्रणके तृतीय युगमे ) आगरामे मतबे सालिगराम ( लीथो ), विद्यारत्नाकर प्रेस, राजपूत ऐंग्लो ओरियेण्टल प्रेस ( टाइप ), आगरा पब्लिशिंग हाउस, नूरुल इल्म छापाखाना ( लीथो ) स्थापित हो चुके थे।

## लुधियाना

जे० सी० लोरी और डब्ल्यू० रीड ( अमेरिकन प्रेस्बिटेरियन मिशन सोसाइटी ) प्रचार कार्यके उद्देश्यसे १८३४ मे कलकत्ता उतरे। उत्तर प्रदेशमे आनेपर मि० लोरीको सुझाया गया कि लुधियानाको केन्द्र बनाकर पजाबमे प्रचार-कार्य किया जा सकता है। ५ नवम्बर १९३४ को लोरी लुधियाना जाकर बीमार हो गये, किन्तु दिसम्बर १८३५ मे जेम्स विल्सन और जॉन न्यूटन इस मिशनका कार्य सँभालने आ पहुँचे। उन लोगोंने १८३६ ई० में स्कूल और प्रेस चालू किया, और १८३७में चर्च भी बना लिया। स्पष्ट है कि ग्रीनवेके आगरा प्रेस और लुधियाना मिशन प्रेसके स्थापना-कालमें कठिनाईसे वर्ष-छह मासका अन्तर रहा होगा।

---

१ जेम्स लॅंग ए हॅण्डबुक ऑव बगाल मिशन्स ( १८४८ ), पृ० ५९–६० ।

## इलाहाबाद

उपर्युक्त प्रेस्बिटेरियन मिशन सोसाइटीके प्रचारकोंने ही इलाहाबादमें एक प्रेस १८३८मे लगाया। यह प्रेस १८५० तक चालू था। इसे सन् सत्तावनके विद्रोहका शिकार बनना पडा। दो-चार वर्ष बाद इस प्रेसको पुनः छोटे स्तरपर ही चलाया गया। सन् १८३९ से १८५२ तक इस मुद्रणालयके सचालक जोज़ेफ वारेन थे। बादमें यह महाशय फतेहगढ और मुरारमें प्रचार कार्य करते रहे। १८७७ में मि० वारेन भारतकी ही मिट्टीमें लीन हो गये।

१८५७-५८में विप्लवके अनन्तर आगरा गवर्नमेण्ट प्रेस इलाहाबादमें स्थानान्तरित कर दिया गया। आरम्भिक अवस्थामें इस प्रेसने पाठ्यक्रम-में सम्मिलित हिन्दी-उर्दूकी अनेक पुस्तकें छापी। शिवप्रसादजीकी कई पुस्तकें यहाँसे छपी थी।

## कलकत्ता

हिन्दीका काम करनेवाले कलकत्तेके उल्लेखनीय मुद्रणालय (श्री रामपुर, हिन्दुस्तानी और लल्लूजीके मुद्रणालयोंको छोडकर), सस्कृत पाठशालाका प्रेस (ईश्वरचन्द्र विद्यासागर-द्वारा स्थापित), सवाद ज्ञान रत्नाकार प्रेस (नोमतल्ला गली), स्कूल बुक सोसाइटी (१८१८ मे स्थापित बैप्टिस्ट मिशन प्रेससे काम लेती थी), हिन्दी-सस्कृत यन्त्र, सार-सुधानिधि प्रेस, बाबूराम सारस्वत प्रेस, समाचार सुधावर्षण प्रेस (इस प्रेससे छपी कोई पुस्तक नही मिली है), काश्मीरी यन्त्र, एजूकेशन प्रेस, आदिने हिन्दीकी पुस्तकें छापी थीं।

## बनारस

बनारस-स्थित जयनारायण स्कूलके सस्थापकके पिता जयनारायण ने १८१८ में चर्च मिशन सोसाइटीको कलकत्तासे लिखा था कि "मैं मिशनके सम्माननीय सदस्योंने नम्रतापूर्वक निवेदन करना चाहता हूँ कि समितिको एक मुद्रणालय बनारस भेजनेके लिए कुछ करना चाहिए और एक या दो मुद्रणालय-कार्यमें दक्ष व्यक्ति भी भेजे जायें।[1] जयनारायण श्री रामपुर मिशनके कार्योंसे बहुत प्रभावित थे। इन जयनारायणके निवेदनका कुछ फल नही निकला। उपर्युक्त मिशनने १८२२ में एक मुद्रणालय

---

१. जेम्स लैंग अ हैण्डबुक ऑव बगाल मिशन्स (१८४८), पृष्ट ७०.

कलकत्तामे अवश्य खोला था। सोसाइटीका उद्देश्य स्कूलो और समाजको पुस्तक और प्रचार-पुस्तिकाएँ सुलभ कराना था। इसके मतसे पुस्तक-रहित प्रचारक हथियार-रहित रण-योद्धाकी तरह है। सोसाइटीके मुद्रणालय खुलने तक छपाई बहुत मँहगी थी। इस सोसाइटीके इतिहासके अनुसार कलकत्तामे १७७० से पूर्व कोई प्रेस न था।[1]

१८४४-४५ से शिवप्रसाद सितारेहिन्दने 'बनारस अखबार' प्रकाशित किया था। इस अखबारका आरम्भ लीथो मुद्रणसे हुआ था। स्पष्ट है कि इस समय तक सम्भवत यहाँ कोई ईसाई प्रेस न था।

किन्तु उत्तरार्धमें बनारसमे कई अच्छे टाइप प्रेस बन चुके थे। इनमे प्रमुख है चन्द्रप्रभा प्रेस, लाइट प्रेस, लाज़ारस कम्पनीका मेडिकल हॉल प्रेस। इन मुद्रणालयोमें टाइपका काम अच्छा होता था। शिवप्रसादजीकी प्रसिद्ध पाठ्य-पुस्तक हिन्दी सेलेक्शन्स १८६७ ई० मे इसी प्रेसमे छपी थी। मुद्रण सौन्दर्य और सम्पादनकी दृष्टिमे भी यह पुस्तक उस समयकी श्रेष्ठ मुद्रित पुस्तक है। बनारसमे मिशन प्रेसका उल्लेख नहीं मिलता। किन्तु लाज़ारसका मेडीकल हॉल प्रेस ईसाइयोका ही प्रेस था।

बनारसमे लीथो प्रेसोकी भरमार थी। गनेश छापाखाना, बनारस अखबार छापाखाना, दिवाकर छापाखाना, रामकुमार यन्त्र ( बुलानाला ), संस्कृत यन्त्र, लीथोग्राफिक यन्त्र, चमत्कार दर्शक प्रेस ( गोलागली ), हरनारायण चन्द्रशेखर प्रेस, मतबा मुफ़ीद हिन्दी ( १८५१ मे था ), हरिप्रकाश यन्त्र, सुल्तान हिन्द यन्त्र आदि।

## मथुरा

इस युगमे यहाँ सम्भवत मुत्बई-उल्-उलूम प्रेस ही था। सूचीमे १८६९-१८७० की कई पुस्तकें प्रविष्ट है। ये मैंने देखी भी है। श्री जवाहरलाल चतुर्वेदी-कृत सूरदास अध्ययन सामग्रीमे इस प्रेससे १८६० ई० मे प्रकाशित सूरसागरकी प्रविष्टि है। अत बहुत सम्भव है कि यह लीथो प्रेस इसी सन्‌के आसपास बना हो। १८८८ ई० में मुद्रित इस प्रेसकी एक पुस्तक द्वादशाक्षरी रामदाससे ज्ञात हुआ है कि यह प्रेस कन्हैयालाल ( बडे भाई ) और बंसीधर ( छोटे भाई ) चलाते थे। इस

१ वही, पृष्ठ ३२।

पुस्तकसे यह भी ज्ञात होता है कि मुंबई-उल्-उलूम प्रेसका नाम विद्योदय प्रेस भी था। यह नामकरण बादमें ही हुआ होगा। १८७० तक इस नामसे छपी कोई पुस्तक देखनेमे नही आयी। यह प्रेस रामदासकी मण्डीमें ६९ सख्यक मकानमे स्थित था। १८७० ई० में छपी पुस्तक ग्रहणोंकी में मुद्रित है—"लाला रामनारायणके मथुरा प्रेसमे।" कन्हैयालाल वशीधरके नामोके आगे ( कही-कही ) 'लाला', 'मुन्शी', या 'भार्गव' शब्दोका प्रयोग हुआ है। रामनारायण भी भार्गव ही थे। अत स्पष्ट है कि मुबई-उल्-उलूम प्रेस मथुराके भार्गवोने ही स्थापित किया था। बादमें यही मथुरा प्रेस और विद्योदय प्रेस नामसे भी चलता रहा।

१८८४ में प्रकाशित 'गज़ेटियर' के 'मथुरा खण्ड' ( भाग ५ पृष्ठ ८ ) मे तीन चालू प्रेसोका उल्लेख हुआ है :

१ मुबई-उल्-उलूम प्रेस — स्वामी कन्हैयालाल

२ मथुरा प्रेस — स्वामी : रामनारायण

३ मथुरा प्रेस -- स्वामी मेवाराम। इस प्रेससे मासिक पत्रिका नौरंग मज़ामीन छपती थी।

## मुजफ्फरपुर

१८१४ मे स्थापित कलकत्ताके प्रोटेस्टेण्ट बिशॉपरिकने यहाँ एक प्रेस १८४६ में स्थापित किया था।

## मेरठ

मेरठमे सम्भवत सब प्रेस लीथो द्वारा ही प्रकाशन कार्य करते थे। ज़ियाई, हाश्मी और दुरख़्शानी छापाखाना द्वारा उर्दू और हिन्दीका काम लीथोमे होता था।

इनके अतिरिक्त इन्दौर, इटावा ( ब्रह्म प्रेस ), कानपुर, गोरखपुर ( गयाप्रसाद बुकसेलर और मिशन प्रेस ), दिल्ली ( यहाँ लीथो प्रेस ही उर्दूके कारण अधिक थे ), फतेहगढ ( मुन्शी रामसरूप छापाखाना ), बम्बई ( गनपत कृष्णाजी प्रेस – १८३७, ग्रन्थ प्रकाश प्रेस, निर्णय सागर—१८६४ ), बरेली ( रुहेलखण्ड लिटरेरी सोसाइटी और मिशन ) बलरामपुर, बिआवर ( यूनाइटेड प्रेस्बिटेरियन चर्च इन स्कॉटलैण्डके राजपूताना मिशन द्वारा एक लीथो प्रेस १८६० के आसपास अच्छी तरह चालू था ) में प्रेस खुल चुके थे। बुलन्दशहर, भरतपुर मैनपुरीमे भी

हिन्दी मुद्रणके तीसरे युगमें प्रेस थे। १८६७ के बाद मिशन प्रेसोका महत्त्व कई कारणोंसे कम हो गया। उनका स्थान दिन प्रतिदिन बढनेवाले भारतीय प्रेसोंने ले लिया। १८५७ के बाद ब्रिटिश शासनने भी प्रत्येक प्रान्तमें अपने प्रेस खडे कर लिये थे। अत उन्हे भी अब ईसाई प्रेसोंकी आवश्यकता नहीं रह गयी थी।

### लखनऊ

लखनऊमे गौरी प्रेस, मतबे शौकत जाफरी और १८५८ से नवलकिशोरका प्रेस बहुत तेज़ीसे चल पडा था। मुन्शी नवलकिशोरका प्रेस सम्भवत लीथोसे प्रारम्भ हुआ और शीघ्र ही टाइप प्रेस भी एक-आध वर्ष मे लगा। हिन्दी क्षेत्रके मुद्रणालयोमे, विशेषकर हमारे प्रस्तुत कालके चतुर्थ पादमें, नवलकिशोर मुद्रणालय अप्रतिम रहा। इसमे प्रकाशित हिन्दी और उर्दूकी पुस्तकोकी सख्या आलोच्यकालमें ही सैकडोमे पहुँच चुकी थी। इन नवलकिशोर भार्गव (१८३५-१८९४) ने लाहौरके मतबा कोहनूरमें काम सीखा था। यह मुख्यत लीथोसे उर्दूका काम करनेवाला प्रेस था। इस समय पजाबमें नवीनचन्द्र रॉय (१८६३-१८८० के मध्य) उर्दूके गढमें हिन्दीका काम बहुत दत्तचित्त होकर करते रहे। श्री रायने कई पुस्तकें लिखी-लिखायी और पाठ्य-क्रममें उन्हें लगवाया। १८६७ से 'ज्ञान प्रदायिनी' पत्रिका निकालकर शिक्षा-प्रसारमे भी आपने पर्याप्त सहयोग किया।

## मुद्रणालय अधिनियम

लॉर्ड वेलेज़लीके समय १७९९ में प्रेस रेग्युलेशन मुख्यत समाचारपत्रोको नियन्त्रित करनेके लिए लागू किया गया। इसके अनुसार मुद्रकको समाचारपत्रके अन्तमें अपना नाम देना आवश्यक हो गया था। प्रशासनने हरकारू, मॉर्निंग पोस्ट, कलकत्ता कूरियर, टेलिग्राफ, ओरियेण्टल स्टार, इण्डियन गजट, और एशियाटिक मिररके कार्यालयोंको १७९९ के अधिनियमकी सूचना दी थी। स्पष्ट है कि उस समय कलकत्तामें ये ही मुद्रणालय समाचारपत्रोंमे सम्बद्ध थे। इन प्रेसोंमें यदाकदा पुस्तकें भी छपती थी। इस अधिनियमका विरोध हुआ था। छपनेसे पूर्व सरकारी कर्मचारी सामग्रीकी जाँच करते थे। इस अधिनियमकी तुलना इंग्लैण्डके १५८५ के स्टार चेम्बर अधिनियमसे की गयी थी।

लॉर्ड हेस्टिंग्सके समय ( १६ अक्टूबर १८१३ ई० ) प्रेस रेग्युलेशन ऐक्टका सशोधित रूप प्रकाशित हुआ। इसके अनुसार प्रत्येक मौलिक कृतिको जांच छपनेसे पहले होती थी। इस नियमकी सूचना इण्डियन गज़ट, टेलिग्राफ, मिरर, कलकत्ता गज़ट, हरकारू, स्टार, हिन्दुस्तानी और डी० सोज़ा प्रेसोको दी गयी। स्पष्ट है कि अखबार चलाना कठिन था; सब अखबार अँगरेज़ोके थे और ये मुख्यत व्यापारिक सूचनाएँ देते थे। फिर भी ईस्ट इण्डिया कम्पनी इनसे चौकन्नी रहती थी। १८०५ में प्रकाशित कलकत्ता ऐन्युअल डायरेक्टरी ऐण्ड ऑलमैनेकने प्रिण्टिग ऑफिसेज और उनके प्रकाशन स्थानोकी विज्ञप्ति इस रूपमे दी थी—

| | | |
|---|---|---|
| इण्डिया गज़ट | . राइटर्स बिल्डिगके पीछे | ( सोमवार ) |
| बगाल हरकारू | : लालबाज़ार | ( मगलवार ) |
| एशियाटिक मिरर | चितपुर रोडपर | ( बुधवार ) |
| कलकत्ता गज़ट | · एस्प्लैनेड रो | ( बृहस्पतिवार ) |
| मॉर्निग पोस्ट | . लालबाज़ार | ( शुक्रवार ) |
| ऑर्फन (प्रेस) | खिदिरपुर | ( शुक्रवार ) |
| टेलिग्राफ | . कासीटोला | ( शनिवार ) |
| स्टार ( प्रेस ) | ग्राण्ट लेन | ( शनिवार ) |
| क्वार्टर्ली रजिस्टर | : रानी मोदी गली | |
| मन्थली डायरेक्टरी | · इमामबाग लेन | |

१८०८ की उपर्युक्त डायरेक्टरीके अनुसार प्रकाशन दिन लिये गये हैं। इनसे यह भी सिद्ध है कि १८०८ तक पत्रोकी सख्यामे वृद्धि हुई थी। यह स्थिति १८१४ तक बनी रही।

१८१८ के रेग्युलेशन द्वारा कुछ ढिलाई हुई। किन्तु ५ अप्रैल १८२३ को जो रेग्युलेशन लागू किया गया था वह किसी ऑर्डिनेन्ससे कम न था। इसके अनुसार कोई नया मुद्रणालय और उसमें व्यवहृत सामग्रीका उपयोग भी बिना पूर्वस्वीकृतिके सम्भव न था। इस अधिनियमके दूसरे भागके अनुसार पुस्तक या कोई पर्चा लाइसेन्स प्राप्त किये बिना मुद्रित करना अपराध था।

सन् १८३५ ( अधिनियम सख्या ११ ) मुद्रणकी दृष्टिसे महत्त्वपूर्ण है। इस वर्ष लोकप्रिय न्यायाधीश मेटकाफने बंगाल प्रेस रेग्युलेशन ( १८२३ ) और बम्बई प्रेस रेग्युलेशन ( १८२५-१८२७ ) रद्द कर

दिये। इस अधिनियमने अपेक्षाकृत उदार नियमोंका विधान कर पत्रिका-प्रकाशन कार्यमें सुविधा दिलायी।

१८५७ के अधिनियम संख्या १५ के अनुसार पुन नियन्त्रणकी प्रवृत्ति ढीली न हुई। इस अधिनियमने मुद्रणालयोंके लिए नियमोंमें उदारतासे काम न लिया। विशेष प्रकारकी पुस्तकों और परचोंपर प्रतिबन्ध लगाया गया। किन्तु यह अधिनियम एक वर्ष ही लागू रह पाया।

## १८६७ ई० का २५वाँ अधिनियम

पुस्तक प्रकाशनकी दृष्टिसे इस अधिनियमका विशेष महत्त्व है। इस अधिनियमने मेटकाफके १८३५के उदार नियमोंकी पुनरावृत्ति की। १८६७के अधिनियम द्वारा पहली बार मुद्रणालयोंके और पत्र-पत्रिकाओंके सम्बन्धमें स्थिर नियम बने। इसके अनुसार पहली बार प्रकाशित पुस्तकोंकी सुरक्षा-की ओर ध्यान दिया गया। आज तक कुछ संशोधनोंसे (१८९० और १९१४ के संशोधन) १८६७ का अधिनियम ही प्रधान रूपसे लागू है। इसके अनुसार—

१– मुद्रकके नाम और स्थानका उल्लेख आवश्यक हो गया।

२– प्रकाशकका डिक्लेरेशन भी आवश्यक हो गया।

३– तीसरे भागमें प्रत्येक मुद्रित पुस्तकके भेजनेके नियम हैं।

४– चौथे भागमें नियम-उल्लंघनोंकी अवस्थामें दण्ड-व्यवस्था है।

५– पुस्तकका रजिस्ट्रेशन।

६– अन्तिम भागमें फुटकर नियम।

इस अधिनियमका तीसरा भाग महत्त्वका है। इसके अनुसार प्रत्येक मुद्रित पुस्तककी कुछ प्रतियाँ सरकारको देनेका नियम[1] बना था। ब्रिटिश म्यूजियम और इण्डिया ऑफिस पुस्तकालयोंमें सामग्री सावधानीसे भेजी जाती थी। किन्तु भारत सरकारने १९०३में स्थापित इम्पीरियल लाइब्रेरीमें भारतीय भाषाओंमें मुद्रित सामग्री एकत्रित करनेके सम्बन्धमें ध्यान नहीं दिया।

## मुद्रणालयोंका प्रभाव और प्रतिक्रिया

विलियम केरीने श्रीरामपुर स्थित अपने प्रेसमें टाइप फाउन्ड्रीके अति-रिक्त कागज़ बनानेका कारखाना भी खोला था। केरीकी जीवनी लगा

1 Delivery of Books

अन्य सूत्रोंसे भी पता लगता है कि इस प्रेसको देखनेके लिए इधर-उधरके लोग आते थे और उन्हें छपाई आदिका काम इतने बड़े पैमानेपर होते देख बहुत कौतूहल होता था। दर्शकोंका कौतूहल स्टीम-प्रेस लग जानेके बाद विशेष रूपसे बढ़ा। अपढ़ और ग्रामीण समाज इसे जादू-जैसा चमत्कार मानता था। इस प्रकारके मुद्रणालयोंको देखकर जन-साधारणमे वैसी ही प्रतिक्रिया हुई जैसी कि रेल-तार-डाकके प्रचलनसे हुई थी।

प्राय नये प्रकारके कार्य और आविष्कारोंसे पुराने ढंगके लोगोमें विरोधी भावना जाग्रत होती देखी गयी है। योरॅप तकमें ऐसे लोगोंकी कमी न थी जो मुद्रण कार्यको सन्देहकी दृष्टिसे देखते थे। अन्य पोथियाँ छपें तो छपें लेकिन बाइबिल-जैसा पवित्र ग्रन्थ क्यो छापा जाय और क्यो इसे पात्र-अपात्रके हाथोमें पडने दिया जाय! किन्तु भारतमें उन्नीसवी शतीके आरम्भमें मुद्रण-कलाके जन्मने, अपेक्षाकृत बहुत आधुनिक समयमे, पुराणपन्थियोपर सम्भवत उतना प्रबल आघात नही किया। शिक्षित वर्गमें और प्रशासनके सम्पर्कमें आनेवाले हिन्दू-मुसलमानोपर तो अनुकूल प्रभाव ही पडा।

तत्कालीन व्यक्तियोने मुद्रण-कला सम्बन्धी प्रभाव और प्रतिक्रियापर कुछ लिखा भी हो तो आज वह सामग्री उपलब्ध नही है। जहाँतक पता लगा है अँगरेजी शासन विरोधी भारतीय भी मुद्रण-कलाका प्रसार देखना चाहते थे। बम्बईमें १६७४–१६७५के मध्य भीमजी परेख नामके अध्यवसायी व्यक्तिने प्रेस खडा किया था—सम्भवत गोवामें मुद्रित कुछ पुस्तकें देखकर। उसने 'बनिया' टाइप ( नागरीसे मिलता-जुलता मोडी टाइप ) बनानेका प्रयत्न किया था। भीमजीने जो कुछ कागज़ छापे उनकी सफाई और छपाईको सराहा गया था। यह दूसरी बात थी कि वह प्रेस नही चल सका। इसी प्रकार मराठा रातनीतिज्ञ नाना फडनवीस भी ( बम्बईके मुद्रणालयोके प्रसगमें लिखा जा चुका है) भारतीय भाषाओमें काम करनेवाला प्रेस खडा करना चाहते थे।[1] मिरजमें लकडीके यन्त्रसे और ब्लॉक-प्रणालीसे गीता छपायी गयी थी। यह १८०५ की घटना है। इसी प्रकार १८१८के लगभग जयनारायण नामके धनी व्यक्तिने बनारसमे प्रेस खडा करनेके[2] सिलसिलेमें चर्च मिशन सोसाइटीसे कहा था। इस सोसाइटीने १८२२में

---

१ प्रियोलकर-कृत 'प्रिण्टिग प्रेस इन इण्डिया', पृष्ठ ३२ और ३५।

२. हिस्ट्री ऑव चर्च मिशन सो० इन बंगाल, पृष्ठ ७०।

कलकत्तामे एक प्रेस बनाया था। सम्भवत उस समय बनारसमें यह काम न हो सका। उत्तरप्रदेशके किसी प० रामबाबूने १८०५-१८०६के आस-पास कलकत्तामें सस्कृत प्रेस खडा किया था। इस प्रेसका स्वागत-सत्कार और अच्छे कामकी प्रशसा फोर्ट विलियम कॉलिजकी वार्षिक रिपोर्टोंमे भी हुई थी।[1] राजा राममोहन रॉय जैसे समाज-सुधारक और शिक्षा-प्रेमी व्यक्तिने प्रेस ही नहीं, अँगरेजी शिक्षाका भी समर्थन किया था और अँगरेजी, बँगला, हिन्दी आदि भाषाओंमें बगदूत नामक एक पत्र भी निकाला था।

ईस्ट इण्डिया कम्पनीके कप्तान टॉमस विलियम्सनने[2] प्रेस-युगसे पहले-के भारतका सक्षिप्त-सा परिचय देते हुए लिखा है "यहाँ सब पुस्तकें, सब घोषणाएँ (कलकत्ताके मुद्रण कार्यको छोडकर), सब अखबार हस्तलिखित है। इन्हे पाँच सौ व्यक्तियोमे एक भी कठिनाईसे पढ-लिख सकने योग्य नही है। स्कूलोमें बच्चे नाम-मात्रके खर्चेपर पढने जाते हैं और वहाँ वे कुछ भी नही सीख पाते। प्राय रेतके कागजपर वह अगुलीके कलमसे लिखना सीखते है। बहुत हुआ तो पट्टी-बुदकासे पढाई शुरू होती है—यही हाल कायस्थ[3] या लाला लोगोका है जो नागरा पढाते है। ये लोग सामाजिक या व्यक्तिगत रूपमें भी इसी भाषाको चलाते है।" कलकत्ताके समाचारपत्रोके सम्बन्धमें विलियम्सनने लिखा है "कलकत्तासे कुल मिलाकर १४ समाचारपत्र निकलते है जो सप्ताहमें एक या दो बार छपते हैं। सप्ताहसे अधिक दिनोमे दो पत्र निकलते है। इनके विज्ञापनकी दर प्रति पक्ति आठ आना होती है। टाइप बडा होनेके कारण व्यापार कार्यालयोको विज्ञापन कार्यमें काफी रकम लगानी पडती होगी।—हिन्दुस्तानी, या कहिए फारसी अखबारोका स्तर ऊँचा नहीं (सिफ़रेन्ली डेफिशिएण्ट) है। ये प्राय व्यापार, राजनीति और इधर-उधरकी महत्त्वपूर्ण खबरोंसे भरे रहते है।"

इसी समयके आसपास बम्बईमें बम्बई नेटिव स्कूल बुक ऐण्ड स्कूल सोसाइटी (१८२२) के मूल प्रेरणा स्रोत एल्फिन्स्टनने महत्त्वपूर्ण शब्दोंमें मुद्रण-द्वारा शिक्षा और विद्यालयोके प्रभावोकी सम्भावना तक

---

१ ट्रेनिंग—लल्लूजी सम्बन्धी परिशिष्ट।

२ The East India Vade Mecum (1810) V 2, p 315.

३ Koits

प्रकट की थी।[1]

२४ जनवरी १८५२ के अध्यक्षीय भाषणमें एच० एच० विल्सनने (१७८६-१८६०) मुद्रण-कला-द्वारा भारतीय प्रकाशनोंपर अपने ढगसे जो कुछ कहा था उससे उस समयकी प्रतिक्रियाका अच्छा परिचय मिलता है

"अपने अँगरेज शासकोंसे मुद्रण-कला सीखकर भारतीय विद्वान् योरपीय विद्वानो द्वारा उत्पन्न शिथिलताकी कमीको प्रेसके माध्यमसे पूरा करने लगे है।

कम्पनीके सम्पूर्ण क्षेत्रमें मुद्रणालय स्थापित हो चुके है। इन छापेखानोसे समाचारपत्रोका प्रकाशन, मिशनरियोका प्रचार-कार्य और शिक्षा सम्बन्धी कार्योंकी पूर्ति विशेष रूपसे हो रही है। तदनन्तर अरबी, फारसी और हिन्दुस्तानीके उत्तम ग्रन्थ (स्टैण्डर्ड लिटरेचर) भी छपते है। ये सब काम लीथो प्रेसोसे अधिक होते है। कारण, इनकी लिपि चल-टाइपके अनुकूल नही है।

"इस एक वर्षमे मुद्रित आगरा, दिल्ली, बनारस, मेरठ और कानपुरसे इण्डिया ऑफिस पुस्तकालयको प्राप्त लीथो पुस्तकोंकी सख्या १३० से अधिक है। इससे पहलेके वर्षोंमें बरेली और लखनऊसे प्राप्त पुस्तकोंकी सख्या अनुपातत अच्छी थी। इनमें-से कुछ पुस्तकें अँगरेजीसे अनूदित हैं, किन्तु अधिक सख्या उन पुस्तकोंकी है जिनको वे लोग (नेटिव्ज़) बहुत महत्त्व देते हैं। ये पुस्तकें उनके व्याकरण, तर्कशास्त्र, ब्रह्मविद्या, आयुर्वेद,

---

१ गावस्कर मराठी दोला मुद्रितें (२रा० स० १९६१), पृष्ठ १२

"That the press may in a long succession of ages cause the natives to throw off our yoke is possible and even probable, but it will in the first place destroy the superstitions and the prejudices of the natives and remove the pressing dangers created by the entire and marked separation between them and their conquerers, and this effect is certain while the other is problematical The establishment of printing presses is highly desirable and it should be glad to see presses multiply in our parts of dominions"

काव्य, विधि ( कानून ) और धर्म सम्बन्धी है।

"मुसलमानोंने वाद-विवाद ग्रन्थ विषयों, विशेषकर अपने धर्मके औचित्य और श्रेष्ठताको लेकर, पर्याप्त साहित्य छापा है और ऐसा साहित्य छापा है जिनको इनके धर्ममें बहुत ऊँचा स्थान मिला हुआ है। मैंने ऊपर जिस प्रकाशित साहित्यकी चर्चा की है उसमें तीन कुरान हैं। इनमें से दो पंक्ति-क्रममें उर्दू अनुवाद ( इण्टरलाइनिअर ) है। अब मुझे वह दिन याद आ रहे हैं जब कि कलकत्ताके मौलवी कुरान-जैसी पवित्र पुस्तकका मुद्रण अधार्मिक कार्य समझते थे। वह भी इस पुस्तकका किसी भाषामें अनुवाद करनेका कार्य उतना ही बुरा समझते थे जितना कि किसी समय रोमके पादरी किसी प्रचलित भाषा ( वलगर टंग ) में बाइबिलका अनुवाद करना मानते थे।

" मौलिकताका प्रयत्न कहीं नहीं है, किन्तु प्रेसके अविराम उपयोगसे मानसिक क्षमतामें वृद्धि हुई है, भारतीय समुद्र-मन्थनकी तरह, उससे अनुकूल ऋतुमें कुछ रत्न प्रकट हो सकते हैं—वे रत्न जिन्हें हम रचनात्मक कल्पना और स्वतन्त्र विचार कह सकते हैं।"

विष्णुनारायण माडगावकर-कृत मुंबईचे वर्णन पुस्तक ( १८६३ ) किसी भी भारतीयकी सम्भवत पहली पुस्तक है जिसमें प्रेस खोलनेके समयके प्रारम्भिक प्रयत्नोंके रोचक वर्णन और उस समयकी प्रतिक्रिया कुछ विस्तारसे सुरक्षित है —

"भारतखण्डके लोगोंको शिलामुद्रण या छापाखानाकी कोई जानकारी न थी। बहुत वर्षों तक वे ऐसा स्वप्नमें भी नहीं सोच सकते थे कि छापनेसे अक्षर कागजपर बन जाते हैं और इस रीतिसे पुस्तक बन जाती है। यह सुनकर उन्हें बहुत आश्चर्य होता था। स्वर्गमें विमान आनेपर जैसी प्रसन्नता होती है वैसी ही अवस्थामें वह छपा कागज देखने इकट्ठा होते थे। सन् १७७८ में रुस्तमजी नामकी पारसी गृहस्थ पहली बार बम्बईमें छापाखाना लाया और उसने १७८० में अंगरेजी पत्रिका छापी। उसके बाद १८३० में गजट नामक छापाखाना और अंगरेजी समाचारपत्र शुरू हुआ। इसके बाद धीरे-धीरे गुजराती-मराठी आदिके छापाखाने शुरू किये गये। मराठी अक्षरोंके टाइप अमरीकन मिशन प्रेसमें तैयार होते थे। मिशनरी लोगोंने शहरमें काफी लोकोपयोगी काम किये। इन सबका वर्णन आगे किया जायेगा। मराठी शिलामुद्रणको इन्हीं लोगोंने आरम्भ किया।

